# चरक-संहिता

## विषय-सूची

### सूत्रस्थानम्

प्रथमोऽध्यायः ( पृ० १-२६ )

## षष्ठोऽध्यायः ( पृ० १०९–१२० )



## सप्तमोऽध्यायः ( पृ० १२०–१३५ )

एकादशोऽध्यायः ( पृ० १६५-१८८ )



द्वादशोऽध्यायः ( पृ० १८८-१९७ )

पञ्चदशोऽध्यायः ( पृ० २३४–२४७ )



षोडशोऽध्यायः ( पृ० २४७–२५५ )



सप्तदशोऽध्यायः ( पृ० २५५–२७८ )

अष्टादशोऽध्यायः ( पृ० २७८–२९० )



ऊनविंशोऽध्यायः ( पृ० २९१–२९९ )

संवाद ( ३४७ )—पारीक्षि मौद्गल्य का मत—पुरुष और रोगों का उपादान कारण 'आत्मा' है ( ३४७ )—शरलोमा का मत—पुरुष और रोगों का उत्पादक 'सत्त्व' है (३४७–४८)—वार्योविद का मत—प्राणियों और रोगों का उत्पत्ति मूल 'रस' है ( ३४८ )—कुशिक हिरण्याक्ष का मत—पुरुष और रोग ६ धातुओं से उत्पन्न होते हैं ( ३४८ )—शौनक का मत—रोगों और पुरुष की उत्पत्ति माता पिता से हुई ( ३४९ )—भद्रकाप्य का मत—कर्म से पुरुष और रोग उत्पन्न होते हैं ( ३४९ )—भरद्वाज का मत—कर्त्ता से स्वभावतः पुरुष और रोग उत्पन्न होते हैं ( ३४९ )—कांकायन का मत—सुख दुःख, चेतन अचेतन का कर्त्ता प्रजापति है ( ३५० )—आत्रेय भिक्षु का मत—पुरुष और रोगादि काल से उत्पन्न होते हैं—पुनर्वसु आत्रेय का सिद्धान्त पञ्च महाभूतों से पुरुष और उनसे ही रोग उत्पन्न हुए ( ३५१ )—इस पर पुरुषों और रोगों की वृद्धि के कारण के विषय में काशिपति वामक का प्रश्न ( ३५१ )—भगवान् आत्रेय का प्रतिवचन—हिताहित सेवन ( ३५१ )—अग्निवेश आत्रेय संवाद—हित-अहित का लक्षण ( ३५२ )—आहार द्रव्य पर विचार ( ३५३ )—हित आहार ( ३५४ )—अहित आहार ( ३५५ )—हित और अहित उपयोगी द्रव्य—१४२ श्रेष्ठ द्रव्य ( ३५८ )—श्रेष्ठ का लक्षण ( ३६३ )—द्रव्यों के नौ उत्पत्ति स्थान ( ३६५ )—उपसंहार ( ३६७ )।

## षड्विंशोऽध्यायः ( पृ० ३६७–४०५ )

आत्रेयभद्रकाप्यीयः—ऋषि संवाद (३६७)—रस के विषय में भद्रकाप्य का मत—रस एक है—ब्राह्मण शाकुन्तेय का मत—रस दो हैं—पूर्णाक्ष मौद्गल्य का मत—रस तीन हैं—हिरण्याक्ष कौशिक का मत—रस चार होते हैं—कुमारशिरा भरद्वाज का मत रस पांच हैं ( ३६८ )—वार्योविद का मत—रस छः हैं—वैदेह निमि का मत—रस सात हैं—धामार्गव बडिश का मत—रस आठ हैं—वाल्हीक भिषक्

सप्तविंशोऽध्यायः ( पृ० ४०५–४६८ )



अष्टाविंशोऽध्यायः ( पृ० ४६९–४८१ )



इत्यन्नपानचतुष्कम् ॥

## निदानस्थानम्

द्वितीयोऽध्यायः ( पृ० ५२६–५३४ )



तृतीयोऽध्यायः ( पृ० ५३५–५४५ )

### चतुर्थोऽध्यायः ( पृ० ५४५–५५८ )



### पञ्चमोऽध्यायः ( पृ० ५५९–५६७ )



### षष्ठोऽध्यायः ( पृ० ५६८–५७८ )

सप्तमोऽध्यायः ( पृ० ५७८–५८९ )



अष्टमोऽध्यायः ( पृ० ५८९–५९९ )



इति निदानस्थानम् ॥

## विमानस्थानम्

चतुर्थोऽध्यायः ( पृ० ६४६–६५३ )



पञ्चमोऽध्यायः ( पृ० ६५३–६६३ )

# शुद्धाशुद्ध-पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३३ | १० | गुणसेका | गुण से न |
| ३३ | १६ | ने जानी हुई' | न जानी हुई |
| ११६ | २३ | व्यक्ताम्ल वण | व्यक्ताम्ललवण |
| १४५ | १४ | नश्ननीयात् | नश्नीयात् |
| १४८ | ३ | विलम्मितं नातिद्रीवं | विलम्बितं नातिद्रुतं |
| १६८ | २३ | अपरिक्षित | अपरीक्षित |
| १७४ | ७ | पुरुषों अपुन | पुरुषों का अपुन |
| १७४ | १९ | क्चिकर्म | क्चित्कर्म |
| २०७ | १२ | सं प्रवक्ते | सं प्रचक्षते |
| २१६ | ११ | लवणोपहिपाः | लवणोपहिताः |
| २२४ | ८ | चर्मभिश्रप | चर्मभिश्रोप |
| २६२ | १४ | वृद्धैर्प्याधयः | वृद्धैर्व्याधयः |
| ३०४ | २६ | संस्र | स्रंस |
| ३०६ | २३ | भवति । तं | भवति तं |
| ३३१ | १४ | रग्वं | रग्वधं |
| ३५१ | २१ | धामक | घामक |
| ३८७ | १८ | माध्मापति | माध्मापयति |
| ४०४ | २४ | यद्गुणा | यद्गुणा |
| ४०८ | ८ | क्रुष्ण | कृष्ण |
| ४१३ | २२ | कातुण्डकः | काकतुण्डकः |
| ४२४ | ८ | अल्पिण्डा | तद्वत्पिण्डा |
| ४३० | २ | सर्वैष्वेतेपु | सर्वेष्वेतेपु |
| ४३० | १६ | चैप | चैव |
| ४३४ | १३ | रुणाणि | रूक्षाणि |
| ४३४ | १४ | वग्न | वपत्र |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४३४ | १९ | सुगन्धना | सुगन्धा |
| ४३७ | २ | वियन्धर्म | वियन्धर्म्म |
| ३४४ | ३ | कृच्छेद् | कृच्छ्रात् |
| ४४७ | ९ | स्यात् छ्रेतं | स्याच्छ्रेतं |
| ४४७ | १० | तवण | घृतवर्णं |
| ४४७ | १४ | स्रक्षमपाय | स्रक्षकपाय |
| ४६१ | १६ | वुदे | वृद्दे |
| ४५३ | ४ | सर्तणा | सर्पणा |
| ४८७ | १ | मनात्म | नात्म |
| ४९१ | २० | स्रयण | स्रवण |
| ४९२ | १ | धमनीयां | धमनियां |
| ४६४ | १३ | आयर्व | अयर्व |
| ५०४ | ११ | न्युत्का | न्युप्ता |
| ५०६ | १३ | तस्मत्तान् | तस्मात्तान् |
| ५२१ | ११ | भूत्या | भूत्वा |
| ६१३ | ९ | युक्तमौद् | भुक्तमौद् |
| ६१६ | ३ | भिमीक्ष्य | भिसमीक्ष्य |
| ६२० | ९ | पानानमु | पानानामु |
| ६४५ | ८ | लिङ्गान्विस्य | लिङ्गान्वितस्य |
| ६५६ | २० | शीतपीये | शितपीतीये |
| ६७१ | ५ | निमिता | निमित्ता |
| ६६७ | ९ | मभ्यसनिनं शौ | मभ्यसनिनमर्थतत्वाव भावकर्मकोपनं शौ. |
| ७०४ | १२ | यद्वाचार्यः | यद्वाचार्यः |

तपोपवासाध्ययनब्रह्मचर्य्यव्रतायुषाम् ॥ ६ ॥
तदा भूतेष्वनुक्रोशं पुरस्कृत्य महर्षयः ।
समेताः पुण्यकर्माणः पार्श्वे हिमवतः शुभे ॥ ७ ॥

जब तप, उपवास, ब्रह्मचर्य्य, अध्ययन, व्रत और आयु इन में विघ्न करने वाले रोग उत्पन्न हो गये तब प्राणियों पर दया कर के पुण्यात्मा महर्षिगण सिद्ध पुरुषों से सेवित पवित्र हिमालय के पार्श्व में एकत्र हुए।

अङ्गिरा जमदग्निश्च वसिष्ठः कश्यपो भृगुः ।
आत्रेयो गौतमः सांख्यः पुलस्त्यो नारदोऽसितः ॥ ८ ॥
अगस्त्यो वामदेवश्च मार्कण्डेयाश्वलायनौ ।
परीक्षिर्भिक्षुरात्रेयो भरद्वाजः कपिञ्जलः ॥ ९ ॥
विश्वामित्राश्वरथ्यौ च भार्गवश्च्यवनोऽभिजित् ।
गार्ग्यः शाण्डिल्यकौण्डिन्यौ वार्क्षिर्देवलगालवौ ॥ १० ॥
सांकृत्यो वैजवापिश्च कुशिको बादरायणः ।
बडिशः शरलोमा च काप्यकात्यायनावुभौ ॥ ११ ॥
कांकायनः कैकशेयो धौम्यो मारीचिकाश्यपौ ।
शर्कराक्षो हिरण्याक्षो लोकाक्षिः पैङ्गिरेव च ॥ १२ ॥
शौनकः शाकुनेयश्च मैत्रेयो मैमतायनिः ।
वैखानसा वालखिल्यास्तथा चान्ये महर्षयः ॥ १३ ॥
ब्रह्मज्ञानस्य निधयो दमस्य नियमस्य च ।
तपसस्तेजसा दीप्ता हूयमाना इवाग्नयः ॥ १४ ॥
सुखोपविष्टास्ते तत्र पुण्यां चक्रुः कथामिमाम् ।

अंगिरा, जमदग्नि, वसिष्ठ, कश्यप, भृगु, आत्रेय, गौतम, सांख्य, पुलस्त्य, नारद, असित, अगस्त्य, वामदेव, मार्कण्डेय, आश्वलायन, परिक्षि, भिक्षु आत्रेय, भरद्वाज, कपिञ्जल, विश्वामित्र, आश्वरथ्य, भार्गव, च्यवन, अभिजित, गार्ग्य, शाण्डिल्य, कौण्डिन्य, वार्क्षि, देवल, गालव, सांकृत्य, वैजवापि, कुशिक, बादरायण, बडिश, शरलोमा, काप्य, कात्यायन, कांकायन,

कैंकशेय, धौम्य, मरीचि, कश्यप, शर्कराक्ष, हिरण्याक्ष, लोगाक्षि, पैङ्गि, शौनक, शाकुनेय, मैत्रेय, मैमतायनि, वैखानस वालखिल्य और अन्य ब्रह्मज्ञान तथा यम, नियम और तप के तेज से चमकते हुए, आहुति से उज्ज्वल अग्नि के समान तेजस्वी अंगिरा आदि महर्षि लोग वहां सुख से विराज कर, इस प्रकार कहने लगे ।[१]

धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलमुत्तमम् ॥ १५ ॥
रोगास्तस्यापहर्तारः श्रेयसो जीवितस्य च ।
प्रादुर्भूतो मनुष्याणामन्तरायो महानयम् ॥ १६ ॥
कः स्यात्तेषां शमोपाय इत्युक्त्वा ध्यानमास्थिताः ।
अथ ते शरणं शक्रं ददृशुर्ध्यानचक्षुषा ॥ १७ ॥
स वक्ष्यति शमोपायं यथावदमरप्रभुः ।

धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चारों पुरुषार्थों का मूल कारण आरोग्य ही है।[२] रोग इस आरोग्य, अभ्युदय तथा जीवन (आयु) को नाश करने वाले हैं। मनुष्यों के लिये यह रोग बड़े विघ्नरूप होगये हैं। इसलिये इन रोगों की शान्ति का उपाय क्या होना चाहिये ? ऐसा कहकर वे सब ऋषि ध्यान मग्न हो गये । उन्होंने अन्तःचक्षु से इन्द्र को अपने शरण रूप से देखा और जान लिया कि देवों का राजा इन्द्र ही शान्ति का उपाय कहेगा ।

कः सहस्राक्षभवनं गच्छेत्प्रष्टुं शचीपतिम् ॥ १८ ॥
अहमर्थे नियुज्येयमत्रेति प्रथमं वचः ।
भरद्वाजोऽब्रवीत्तस्मादृषिभिः स नियोजितः ॥ १९ ॥

प्रश्न उपस्थित हुआ कि शचीपति इन्द्र से पूछने के लिये इन्द्र के भवन तक कौन जाय ? ऋषि भरद्वाज ने सबसे प्रथम कहा कि—इस

१. यम—अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहाः यमाः ॥ यो० सू० ॥
नियम—शौचसन्तोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः ॥यो०सू०॥
२. कहा भी है—"आयतनं विद्यानां मूलं धर्मार्थकाममोक्षाणाम् ।
श्रेयः परं किमन्यत् शरीरमजरामरं विहायैकम् ॥" हृदयतंत्र॥

कार्य में मुझको नियुक्त किया जाय। इसलिये अंगिरा आदि ऋषियों ने भरद्वाज ऋषि को ही इस कार्य में नियुक्त कर दिया।

स शक्रभवनं गत्वा सुरर्षिगणमध्यगम्।
ददर्श बलहन्तारं दीप्यमानमिवानलम्॥ २०॥

इन्द्र के भवन में जाकर, उन्होंने देवर्षियों के मध्य में, प्रदीप्त अग्नि के समान तेजस्वी, बल नाम असुर को मारने वाले इन्द्र को देखा।

सोऽभिगम्य जयाशीर्भिरभिनन्द्य सुरेश्वरम्।
प्रोवाच भगवान्धीमानृषीणां वाक्यमुत्तमम्॥ २१॥

बुद्धिमान् भरद्वाज ने इन्द्र के सन्मुख जाकर जयसूचक आशीर्वादों से इन्द्र का अभिनन्दन करके, ऋषियों का उत्तम वचन बड़ी उत्तम रीति से प्रस्तुत किया।[1]

व्याधयो हि समुत्पन्नाः सर्वप्राणिभयंकराः।
तद् ब्रूहि मे शमोपायं यथावदमरप्रभो॥ २२॥

हे अमरप्रभो! सब प्राणियों को भय देने वाली व्याधियां उत्पन्न हो गई हैं इस लिये आप इन की शान्ति का उपाय उपदेश करें।

तस्मै प्रोवाच भगवानायुर्वेदं शतक्रतुः।
पदैरल्पैर्मतिं बुद्ध्वा विपुलां परमर्षये॥ २३॥

भगवान् इन्द्र ने महर्षि भरद्वाज को महामति जान कर थोड़े ही पदों में संक्षेप से आयुर्वेद का उपदेश किया।

हेतुलिङ्गौषधज्ञानं स्वस्थातुरपरायणम्।
त्रिसूत्रं शाश्वतं पुण्यं बुबुधे यं पितामहः॥ २४॥
सोऽनन्तपारं त्रिस्कन्धमायुर्वेदं महामतिः।

---

१ योग्य शिष्य ही विनयपूर्वक गुरु से शास्त्रों को सुनने का अधिकारी है। यथाः—तद् विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया।
उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः॥ गीता॥

यथावदचिरात् सर्वं बुबुधे तन्मना मुनिः ॥ २५ ॥
तेनायुरमितं लेभे भरद्वाजः सुखान्वितः ।
ऋषिभ्योऽनधिकं तच्च शशंसानवशेषयन् ॥ २६ ॥
ऋषयश्च भरद्वाजाज्जगृहुस्तं प्रजाहितम् ।
दीर्घमायुश्चिकीर्षन्तो वेदं वर्धनमायुषः ॥ २७ ॥

हेतु ( रोगों का करण ), लिंग ( रोगों के चिन्ह ), औषध ( संशोधन और संशमन रूप चिकित्सा ), स्वस्थ एवं रोगी दोनों के लिये परम गति और जिस का पितामह (ब्रह्मा) ने प्रथम ज्ञान किया था, उस[1] तीन सूत्र वाले पुण्य, श्रेष्ठ और नित्य, सनातन[2] आयुर्वेद का इन्द्र ने उपदेश किया। महामति भरद्वाज मुनि ने एकाग्रचित्त होकर इस अनन्त और अपार[3] और तीन स्कन्धों वाले आयुर्वेद को यथावत शीघ्र ही सम्पूर्ण जान लिया।

१ त्रिःसूत्र—हेतु, दोष और द्रव्य संग्रह रूप;
हेतुसंग्रह—कालबुद्धीन्द्रियार्थानां योगो मिथ्या न चाति च ।
द्वयाश्रयाणां व्याधीनां त्रिविधो हेतुसंग्रहः ॥
दोषसंग्रह—वातः पित्तं कफश्चोक्तः शारीरो दोषसंग्रहः ।
मानसः पुनरुद्दिष्टो रजश्च तम एव च ॥
द्रव्यसंग्रह—किंचिद्दोष प्रशमनं किंचिद् धातुप्रदूषणम् ।
स्वस्थवृत्तौ मतं किंचित् त्रिविधं द्रव्यमुच्यते ॥

अथवा 'त्रिसूत्र' शब्द से वात, पित्त और कफ का ग्रहण करना चाहिये। क्योंकि सम्पूर्ण आयुर्वेद शास्त्र इन्हीं में ओत-प्रोत हैं। जैसा कि सुश्रुत में—"वातपित्तश्लेष्माणः एव देहसंभवहेतवः। तैरेवाव्यापन्नैरधो मध्योर्द्ध्वसन्निविष्टैः शरीरमिदं धार्यते। आगारमिव स्थूणाभिः। अतः त्रिस्थूणमित्येके।"

२. सोऽयमायुर्वेदः शाश्वतो निर्दिश्यते अनादित्वात्। चरक ॥

३. नास्ति आयुर्वेदस्य पारम्, तस्मादप्रमत्तः शश्वदभियोगमस्मिन् गच्छेत् ॥ चरक ॥

भरद्वाज मुनि ने इस आयुर्वेद के द्वारा ही सुख से युक्त दीर्घ आयु प्राप्त की। और उसने ऋषियों को न अधिक और न कुछ कम, ज्यों का त्यों ही सम्पूर्ण शास्त्र का उपदेश किया। दीर्घ आयु करने की इच्छा वाले ऋषियों ने भी लोक की हितकामना से इस आयुवर्धक आयुर्वेद को भरद्वाज से ग्रहण किया।

महर्षयस्ते ददृशुर्यथावज्ज्ञानचक्षुषा ।
सामान्यं च विशेषं च गुणान् द्रव्याणि कर्म च ॥ २८ ॥
समवायं च, तज्ज्ञात्वा तन्त्रोक्तं विधिमास्थिताः ।
लेभिरे परमं शर्म जीवितं चाप्यनश्वरम् ॥ २९ ॥

ज्ञान की चक्षु से ऋषियों ने सामान्य, विशेष, गुण, द्रव्य, कर्म, समवाय का यथावत् पूर्णरूप से दर्शन किया।

इन को यथावत् जानकर आयुर्वेद विधि से हितकारक पदार्थों का सेवन और अहितकारी पदार्थों का त्याग कर परम सुख, आरोग्य और दीर्घ जीवन प्राप्त किया।[1]

अथ मैत्रीपरः पुण्यमायुर्वेदं पुनर्वसुः।
शिष्येभ्यो दत्तवान् षड्भ्यः सर्वभूतानुकम्पया ॥ ३० ॥
अग्निवेशश्च भेडश्च जतूकर्णः पराशरः ।
हारीतः क्षारपाणिश्च जगृहुस्तन्मुनेर्वचः ॥ ३१ ॥

सब प्राणियों में मैत्री बुद्धि रखने वाले पुनर्वसु आत्रेय ने सब प्राणियों पर दया अनुभव करके यह पवित्र आयुर्वेद छः शिष्यों को उपदेश किया।

अग्निवेश, भेड, जतूकर्ण, पराशर, हारीत और क्षारपाणि इन छः शिष्यों ने मुनि के उस उपदेशवचन को ग्रहण किया।

बुद्धेर्विशेषस्तत्रासीन्नोपदेशान्तरं मुनेः ।

१. धर्मविशेषप्रसूताद् द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायानां पदार्थानां साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसम् । वैशेषिक०

तन्त्रप्रणेता प्रथममग्निवेशो यतोऽभवत् ।। ३२ ।।
अथ भेडादयश्चक्रुः स्वं स्वं तन्त्रं, कृतानि च ।
श्रावयामासुरात्रेयं सर्षिसंघं सुमेधसः ।। ३३ ।।
श्रुत्वा सूत्रणमर्थानामृषयः पुण्यकर्मणाम् ।
यथावत्सूत्रितमिति प्रहृष्टास्तेऽनुमेनिरे ।। ३४ ।।
सर्वे एवास्तुवँस्ताँश्च सर्वभूतहितैषिणः ।
साधु भूतेष्वनुक्रोश इत्युच्चैरब्रुवन् समम् ।। ३५ ।।
तं पुण्यं शुश्रुवुः शब्दं दिवि देवर्षयः स्थिताः ।
सामराः परमर्षीणां श्रुत्वा मुमुदिरे परम् ।। ३६ ।।
अहो साध्विति घोषश्च लोकाँस्त्रीनन्वनादयत् ।
नभसि स्निग्धगम्भीरो हर्षाद् भूतैरुदीरितः ।। ३७ ।।
शिवो वायुर्ववौ सर्वा भाभिरुन्मीलिता दिशः ।
निपेतुः सजलाश्चैव दिव्याः कुसुमवृष्टयः ।। ३८ ।।
अथाग्निवेशप्रमुखान् विविशुर्ज्ञानदेवताः ।
बुद्धिः सिद्धिः स्मृतिर्मेधा धृतिः कीर्त्तिः क्षमा दया ।। ३९ ।।
तानि चानुमतान्येषां तन्त्राणि परमर्षिभिः ।
भवाय भूतसंघानां प्रतिष्ठां भुवि लेभिरे ।। ४० ।।

अग्निवेश की बुद्धि विशेष थी, मुनि आत्रेय के उपदेश में कोई अन्तर न था । अग्निवेश ही सब से प्रथम आयुर्वेद-तंत्र का कर्त्ता हुवा । इसके पीछे भेड आदि बुद्धिमान् शिष्यों ने भी अपने अपने तंत्र बना कर बहुत से ऋषियों के साथ विराजमान आत्रेय मुनि को सुनाये । पुण्यकर्मा अग्निवेश आदि ऋषियों द्वारा भली प्रकार से सूत्र रूप से गुंथे हुए आयुर्वेद शास्त्र को सुनकर वे बहुत प्रसन्न हुए और उन्होंने उसका प्रसन्नता से अनुमोदन भी किया कि ठीक प्रकार से ग्रथित ( गुंथा ) हुआ है । सब प्राणियों पर दयालु उन ऋषियों की सब ने ही प्रशंसा की । सब ने एक साथ उच्चस्वर से कहा कि आपने प्राणियों पर

बहुत उत्तम रूप से दया की है। स्वर्ग में स्थित देवों के सहित नारद आदि देव-ऋषियों ने भी उन परम ऋषियों के पुण्य शब्द को सुना। इस को सुनकर वे भी बहुत प्रसन्न हुए। समस्त प्राणियों ने हर्ष से अति स्नेह युक्त एवं गम्भीर शब्द से साधुवाद दिया। इस साधुवाद की ध्वनि ने तीनों लोकों को गुंजा दिया। सुखदायक वायु बहने लगा, सब दिशायें प्रकाश से चमकने लगीं, जल से भीने दिव्य कुसुम बरसने लगे।

( बुद्धि ) उपलब्धि, ( सिद्धि ) साध्य-साधन, (स्मृति ) पूर्व अनुभूत अर्थ का स्मरण, ( मेधा ) ग्रहण करने की शक्ति, ( धृति ) मन की संतुष्टि, (कीर्त्ति) यश, ( क्षमा ) अपकारी के प्रति अनपकार की इच्छा, (दया) प्राणियों के दुःख हटाने की इच्छा; ये ज्ञानमय देवता अग्निवेश आदि ऋषियों में प्रविष्ट हुए अर्थात् ये शुभ गुण इन में आये।

महर्षियों द्वारा अनुमोदित उक्त ऋषियों के शास्त्र लोगों के परम कल्याण के लिये पृथिवी पर प्रतिष्ठा को प्राप्त हुए।

आयुर्वेद का लक्षण—

हिताहितं सुखं दुःखमायुस्तस्य हिताहितम्।
मानं च तच्च यत्रोक्तमायुर्वेदः स उच्यते ॥ ४१ ॥

हित, अहित, सुख और दुःख यह चार प्रकार की 'आयु' है। इस आयु का हित-अहित, पथ्यापथ्य, और इस आयु का मान परिमाण यह सब जिस शास्त्र में कहा हो, तथा आयु का लक्षण जिसमें हो, उसे 'आयुर्वेद' कहते हैं।

आयु का लक्षण—

शरीरेन्द्रियसत्त्वात्मसंयोगो,

(शरीर) पंच महाभूतों से बना, आत्मा का अधिष्ठान, (इन्द्रिय) भौतिक इन्द्रियां, (सत्त्व) मन, (आत्मा) द्रष्टा, भोक्ता, जीव और ईश्वर, इनके

१. "आयुरस्मिन्विन्दति वेत्ति वा आयुर्वेदः।" सुश्रुत ॥

संयोग का नाम 'आयु' है। आयु निरन्तर चलने वाला होने से 'आयु' कहाता है [ एति गच्छतीति आयुः । ]

धारि जीवितम् ।
नित्यगश्चानुबन्धश्च पर्यायैरायुरुच्यते ॥ ४२ ॥

आयु अर्थात् जीवन के पर्यायवाची शब्द—(धारि) शरीर को धारण करता है, (जीवित) प्राणों को धारण करता है, ( नित्यग ) निरन्तर चलता है, (अनुबन्ध) प्राणों के साथ सम्बन्धित है, और 'चेतनानुवृत्ति' इन पर्यायों से बतलाया जाता है।[1]

तस्यायुषः पुण्यतमो वेदो वेदविदां मतः ।
वक्ष्यते यन्मनुष्याणां लोकयोरुभयोर्हितम् ॥ ४३ ॥

यह आयुर्वेद सब से अधिक श्रेष्ठ पुण्यजनक है [ क्योंकि अन्य ज्ञान पारलौकिक हित को ही बतलाते हैं, यह आयुर्वेद इहलोक और परलोक दोनों के हितों को कहता है ] ऐसा ज्ञानियों का मत है।[2]

सामान्य और विशेष—

सर्वदा सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम् ।
ह्रासहेतुर्विशेषश्च, प्रवृत्तिरुभयस्य तु ॥ ४४ ॥
सामान्यमेकत्वकरं, विशेषस्तु पृथक्त्वकृत् ।
तुल्यार्थता हि सामान्यं, विशेषस्तु विपर्ययः ॥ ४५ ॥

सब पदार्थों का सब कालों में 'सामान्य'—समान [ गुण आदि ] धर्म ही वृद्धि का-कारण होता है, और 'विशेष'—अर्थात विभेद या विपरीत होना ही ह्रास का कारण होता है।

सब कालों में शरीर के अन्दर दोनों ही धर्म रह सकते हैं। इस लिये शरीर में वृद्धि और क्षय शरीर का बनना ( Metabolism ) और शरीर का टूटना ( Ketabolism ) दोनों क्रियायें हर समय होती

१. तत्रायुश्चेतनानुवृत्तिः जीवितमनुबन्धो धारि चेत्येकोऽर्थः ॥सु०॥
२. अत्रायत्तमैहिकमामुष्मिकं च श्रेयः ॥ सुश्रुत० ॥

रहती हैं। एकत्व बतलाने वाला धर्म 'सामान्य' है। और 'पृथग्-भाव' बतलाने वाला धर्म 'विशेष' है।[1]

सत्त्वमात्मा शरीरं च त्रयमेतत्त्रिदण्डवत्।
लोकस्तिष्ठति संयोगात्तत्र सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥ ४६ ॥
स पुमांश्चेतनं तच्च तच्चाधिकरणं स्मृतम्।
वेदस्यास्य, तदर्थं हि वेदोऽयं संप्रकाशितः ॥ ४७ ॥

(सत्त्व) मन, (आत्मा) चेतना और 'शरीर' इन तीनों से बने हुए को "लोक" कहते हैं।[2] यह तीनों मिलकर तिकन्टी, या तिपाई की तरह 'लोक' को धारण किये हुए है। इस संयोग से बने हुए पुरुष में जन्म-मरण आदि सब स्थित हैं।

---

१ समान गुण वाले—इसका अर्थ यह है कि द्रव्य, गुण, कर्म, इनमें सम्पूर्ण रूप से समान गुण वाले पदार्थ ही ग्रहण करने चाहियें।

जिस प्रकार खट्टा आंवला भी खट्टे पित्त को नहीं बढ़ाता, अपितु शीतवीर्य होने से पित्त को शमन करता है, क्योंकि पित्त उष्ण है।

द्रव्यसमान से विपरीत प्रभाव—तैजस क्षार से श्लेष्मा का क्षय
गुण ,, ,, ,, ,,—द्रव कांजी से श्लेष्मा का लघु-रूक्ष गुण के कारण क्षय,
कर्म ,, ,, ,, ,,—नींद से वायु का नाश, भागने से कफ का क्षय होना,

सामान्य और विशेष का स्वरूप—तुल्यार्थता अर्थात् समानार्थक होने का नाम सामान्य और विपर्यय का अर्थ 'विशेष' है।

"सामान्यं विशेष इति बुद्ध्यपेक्षम्"। वैशेषिक द० ॥

कहा भी है—

सर्वेषां सर्वदा वृद्धिः तुल्यद्रव्यगुणक्रियैः।
भावैर्भवति भावानां विपरीतैर्विपर्ययः ॥

२. "षड्धातुसमुदिता लोक इति शब्दं लभन्ते ॥

यही प्रमाण, यही चेतना द्रव्य, यही अधिकरण और इसी को जानने के लिये यह आयुर्वेद प्रकाशित किया है।

खादीन्यात्मा मनः कालो दिशश्च द्रव्यसंग्रहः।
सेन्द्रियं चेतनं द्रव्यं, निरिन्द्रियमचेतनम्॥ ४८॥

आकाश आदि (आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथिवी—ये पांच महाभूत), आत्मा, मन, काल, और दिशा ये द्रव्य हैं। इन्द्रियों सहित द्रव्य चेतन हैं और इन्द्रियों से रहित अचेतन हैं।[1]

---

तिकन्टी—में एक वल्ली या स्तम्भ के निकाल लेने से वह खड़ी नहीं रह सकती, इसी प्रकार इन तीनों में से एक के न होने से 'पुरुष' स्थिर नहीं रह सकता।

अत्र कर्म्मफलं चात्र ज्ञानं चात्र प्रतिष्ठितम्।
अत्र मोदः सुखं दुःखं जीवितं मरणं स्वता॥

पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः 'पुरुष' उच्यते। तस्मिन् क्रियाः। सोऽधिष्ठानम्।

1. "पृथ्व्यापस्तेजोवायुराकाशं कालो दिगात्मा मन इति द्रव्याणि। वैशे०

शरीरं हि गते तस्मिन् शून्यागारमचेतनम्।
पंचभूतावशेषत्वात् पंचत्वंगतमुच्यते॥ चरक॥

"तत्र आकाशं शब्दगुणम्, शब्दस्पर्शगुणो वायुः शब्दस्पर्शरूपगुणोऽग्निः। शब्दस्पर्शरूपरसगुणा आपः; शब्दस्पर्शरूपरसगन्धगुणा पृथिवी।

तेषामेकगुणः पूर्वे, गुणवृद्धिः परे परे।
पूर्वपूर्वो गुणश्चैव क्रमशो गुणिषु स्मृतः॥

आत्मा का रूप—

प्राणापानौ निमेषाद्या जीवनं मनसो गतिः।
इन्द्रियान्तरसंचारः प्रेरणं धारणं च यत्॥
देशान्तरगतिस्वप्ने पञ्चत्वग्रहणं तथा।
दृष्टस्य दक्षिणेनाक्ष्णा सव्येनावगमस्तथा॥

गुण—

सार्था गुर्वादयो बुद्धिः प्रयत्नान्ताः परादयः ।
गुणाः प्रोक्ताः,

अर्थ ( इन्द्रिय और मन के ग्राह्य विषय ); गुरु आदि, बुद्धि, प्रयत्न तक और पर आदि गुण हैं ।

इन्द्रियों के अर्थ—शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध,—मन के अर्थ चिन्तन, विचार, ऊहना, ध्यान, संकल्प, गुरुत्व, लघुत्व, शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, मन्द, तीक्ष्ण, स्थिर, सर, मृदु, कठिन, विशद, पिच्छिल, श्लक्ष्ण, खर, स्थूल, सूक्ष्म, सान्द्र, द्रव, ये बीस; तथा इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख और प्रयत्न; पर, अपर, युक्ति, संयोग, विभाग, पृथक्त्व, परिणाम, संस्कार और अभ्यास ये गुण हैं ।

"रूपरसगन्धस्पर्शाः संख्यापरिमाणानि पृथक्त्वं संयोगविभागौ परापरत्वे बुद्धयः सुखदुखे इच्छाद्वेषौ प्रयत्नाश्च गुणाः ॥" वै० द०

---

इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं प्रयत्नश्चेतना धृतिः ।
बुद्धिः स्मृतिरहंकारो लिंगानि परमात्मनः ॥

मन का लक्षण—

आत्मेन्द्रियार्थसन्निकर्षे ज्ञानस्य । भावोऽभावो मनसो लिंगमिति कणादः ।

लक्षणं मनसो ज्ञानस्याभावो भाव एव च ।
सति ह्यात्मेन्द्रियार्थानां सन्निकर्षेण वर्त्तते ।
वैवृत्यान्मनसो ज्ञानं सान्निध्याच्च वर्त्तते ॥ चरक ॥

काल का लक्षण—सूक्ष्मामपि कलां न लीयते, संकलयति वा भूतानि इति कालः । वैशे०

दिशा का लक्षण—अस्मादिदं पूर्वेण अस्मादिदं पश्चिमेन इत्यादयः प्रत्यया यतो भवन्ति सा दिक् । इत इदमिति यतस्तद्दिशां लिंगम् । वैशे०

जिससे यह व्यवहार किया जाय कि यह इससे पूर्व या पश्चिम में है, उस का नाम 'दिशा' है ।

कर्म—

प्रयत्नादि कर्म चेष्टितमुच्यते ॥ ४९ ॥

प्रयत्न आदि शरीर के व्यापार का नाम कर्म है।

उत्क्षेपणमवक्षेपणमाकुञ्चनं प्रसारणं गमनमिति कर्माणि ॥ वैशे०

भ्रमणं रेचनं स्यन्दनोर्ध्वज्वलनमेव च ।
तिर्यग्-गमनमप्यत्र गमनादेव लभ्यते ॥

प्रयत्नपूर्वक अर्थात् चेष्टा पूर्वक क्रिया का नाम 'कर्म' है।

"आत्मसंयोगप्रयत्नाभ्यां हस्ते कर्म" ॥ नै० ॥

समवाय का लक्षण—

समवायोऽपृथग्भावो भूम्यादीनां गुणैर्मतः ।
स नित्यो,

पृथिवी आदि द्रव्यों का (आत्रेयभद्रकाप्यीय २६ अध्याय में कहे हुए) गुणों के साथ अपृथग्भाव का नाम 'समवाय' है।[1] अर्थात् द्रव्य गुणों के विना नहीं रह सकते और गुण विना द्रव्य के नहीं रह सकते ।

यह समवाय सम्बन्ध नित्य है, ऐसा नित्य सम्बन्ध समवाय कहाता है। (संयोग की तरह अनित्य नहीं) क्योंकि जहां पर द्रव्य है, वहां पर गुण का रहना अनिश्चित नहीं, अपितु निश्चित ही है। जहां द्रव्य है वहां गुण भी है। इस लिये द्रव्य और गुण का नियत सम्बन्ध होने से इनका सम्बन्ध भी नियत ही है।

द्रव्य का लक्षण—

यत्र हि द्रव्यं न तत्रानियतो गुणः ॥ ५० ॥
यत्राश्रिताः कर्मगुणाः कारणं समवायि यत् ।
तद् द्रव्यं,

१. समवाय का लक्षण—

अयुतसिद्धानां [ जो कभी भी पृथक् नहीं होते ] आधार्याधारभूतानां इहेति प्रत्ययहेतुः सम्बन्धः स समवायः ॥ वैशे०

जैसे तन्तु और वस्त्र का या मिट्टी और घड़े का समावाय सम्बन्ध है।

जिसमें कर्म्म और गुण आश्रित हैं, और जो समवायी कारण है, जिसका गुणों के साथ समवाय सम्बन्ध है, वह 'द्रव्य' है।

गुण का लक्षणः—

समवायी तु निश्चेष्टः कारणं गुणः ॥ ५१ ॥

समवायी-द्रव्य के साथ समवाय सम्बन्ध वाला, निश्चेष्ट (निष्क्रिय) एवं कारणवान् गुण है।

गुण-निर्गुण होते हैं, गुण में गुण नहीं होता, जैसा कि लिखा है—
"गुणा गुणाश्रया नोक्ताः" ॥ चरक

कर्म्म का लक्षण—

संयोगे च वियोगे च कारणं द्रव्यमाश्रितं ।
कर्त्तव्यस्य क्रिया कर्म कर्म नान्यदपेक्षते ॥ ५२ ॥

जो कि द्रव्य का आश्रय लेकर रहता है, तथा संयोग और विभाग में कारण है, उसका नाम 'कर्म्म' है। कर्म्म किसी अन्य की अपेक्षा नहीं करता [ द्रव्य और गुण परस्पर एक दूसरे के समवाय की अपेक्षा करके कारण बनते हैं ]

"एकं द्रव्यमगुणं संयोगविभागेष्वनपेक्षं कारणमिति कर्म्मलक्षणम्" वैशे०

किये हुवे सद्वृत्त, शान्ति, मंगल-पाठ आदि अनुष्ठान भी कर्म्म हैं [ ये अध्यात्म कर्म हैं ]।

इत्युक्तं कारणं, कार्यं धातुसाम्यमिहोच्यते ।
धातुसाम्यक्रिया चोक्ता तन्त्रस्यास्य प्रयोजनम् ॥ ५३ ॥

अब तक सामान्य आदि छः कारणों का वर्णन किया गया है। अब उनका कार्य्य कहा जाता है—इस शास्त्र में "धातुओं का साम्य करना" ही कार्य्य है [ घट-पट आदि कार्य नहीं हैं ]। इस शास्त्र का—प्रयोजन भी धातुओं को समान रखना ही है।

क्षीण हुए धातु बढ़ाने चाहियें, बढ़े हुए घटाने चाहियें का रक्षण करना चाहिये। जैसा कि आगे कहेंगे—

"प्रयोजनं चास्य स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणं, आतुरस्य विकारप्रशमनं च ॥

धातुओं के विषम होने का कारण—

कालबुद्धीन्द्रियार्थानां योगो मिथ्या न चाति च ।
द्वयाश्रयाणां व्याधीनां त्रिविधो हेतुसंग्रहः ॥ ५४ ॥

काल [ शीत-वर्षा-ग्रीष्म रूपी संवत्सर अथवा परिणाम ], बुद्धि, और इन्द्रियार्थ [ इन्द्रियों के विषय—शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ] इन तीन के अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग होने से दोनों प्रकार की शारीरिक और मानसिक व्याधियां उत्पन्न होती हैं।[1]

शरीरं सत्त्वसंज्ञं च व्याधीनामाश्रयो मतः ।

शरीर और सत्त्व ( मन ) ये दोनों ही [ पृथक् रूप से एवं सम्मिलित रूप में ] रोगों की अधिष्ठान भूमि हैं।[2] और जिस प्रकार ये दोनों व्याधियों का आश्रय स्थान हैं, इसी प्रकार सुख का भी आश्रय स्थान यही हैं।

तथा सुखानां, योगस्तु सुखानां कारणं समः ॥ ५५ ॥

सुख का कारण—काल, बुद्धि और इन्द्रियों के विषयों का, सम [ उचित रूप में ] योग होना ही आरोग्यता का कारण है। कहा भी है—

"सुखहेतुर्मतस्त्वेकः समयोगः सुदुर्लभः" ॥

आत्मा का स्वरूप कहते हैं—

निर्विकारः परस्त्वात्मा सत्त्वभूतगुणेन्द्रियैः ।
चैतन्ये कारणं नित्यो द्रष्टा पश्यति हि क्रियाः ॥ ५६ ॥

परः ( श्रेष्ठ ) आत्मा निर्विकार [ विकाररहित ] है,[3] सत्त्व

१ त्रीण्यायतनानीत्यर्थानां, कर्मणः कालस्य चातियोगायोगमिथ्यायोगाः ॥ असात्म्येन्द्रियार्थसंयोगः प्रज्ञापराधः परिणामश्चेति त्रयस्त्रिविधविकल्पा हेतवो विकारकारणम्" ॥ "समयोगयुक्तास्तु प्रकृतिहेतवो भवन्ति" ॥च०॥

२. वेदनानामधिष्ठानं मनो देहश्च सेन्द्रियः ।
केशलोमनखाग्रान्नमलद्रवगुणैः विना ॥ "चरक"

३. स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरं शुद्धमपापविद्धम्॥ श्रुतिः।

( मन ), मूल गुण शब्द, स्पर्श आदि, इन्द्रिय श्रोत्र, त्वचा आदि के साथ मिलकर मन और शरीर की क्रियाओं को देखता है । क्योंकि वह द्रष्टा साक्षी मात्र है । अचेतन शरीर और मन के चैतन्य में यह आत्मा ही कारण है और वह नित्य है ।

रोग प्रकृति—

वायुः पित्तं कफश्चोक्तः शारीरो दोषसंग्रहः ।
मानसः पुनरुद्दिष्टो रजश्च तम एव च ॥ ५७ ॥

संक्षेप रूप में शारीरिक दोषों के कारण वात, पित्त और कफ हैं । और मानसिक दोषों के कारण रज और तम हैं ।[1] शारीरिक कोई भी रोग इन वात, पित्त, कफ के बिना नहीं हो सकता ।

इन का प्रतीकार—

प्रशाम्यत्यौषधैः पूर्वो दैवयुक्तिव्यपाश्रयैः ।
मानसो ज्ञानविज्ञानधैर्यस्मृतिसमाधिभिः ॥ ५८ ॥

शारीरिक दोष दैव-व्यपाश्रय और युक्ति-व्यपाश्रय ओषधियों से शान्त हो जाते हैं । मानसिक दोष ज्ञान ( आत्मा आदि के ), विज्ञान अर्थात् शास्त्र ज्ञान, (धैर्य्य) चित्त की स्थिरता, (स्मृति) अनुभूत पदार्थ का स्मरण, ( समाधि ) विषयों से मन को हटा कर आत्मा में लगाना इनसे शान्त हो जाते हैं ।

दैव-व्यपाश्रय—मणि, मन्त्र, ओषधि, वलि, उपहार, होम,

१. वायु को प्रथम लिखा है क्योंकि वात जन्य रोग ही सब से अधिक हैं, 'अशीतिर्वात-विकाराः' एवं 'वायु रेव भगवान्' वायु सब से प्रबल है ।
सर्वेषाञ्च व्याधीनां वातपित्तश्लेष्माणः एवं मूलं तल्लिङ्गत्वात् दृष्टफलत्वादागमाच्च । यथा हि कृत्स्नं विकारजातं विश्वरूपेणावस्थितं सत्वरजस्तमांसि न व्यतिरिच्यते । एवमेव कृत्स्नं विकारजातं विश्वरूपेणावस्थितमव्यतिरिच्य वातपित्तश्लेष्माणो वर्त्तन्ते ॥सुश्रुत०॥

नियम प्रायश्चित्त आदि कर्म जो कि दैव को आश्रय कर किये जाते हैं।

युक्ति-व्यपाश्रय अर्थात् योजना, युक्ति को आश्रय करके किये गये संशोधन, संशमन आदि कर्म।

वायु का लक्षण—

रूक्षः शीतो लघुः सूक्ष्मश्चलोऽथ विशदः खरः।
विपरीतगुणैर्द्रव्यैर्मारुतः संप्रशाम्यति ॥ ५९ ॥

वायु रूक्ष, शीत, लघु, सुक्ष्म, चल अर्थात गतिशील, विशद अर्थात् अपिच्छिल और खर (कठोर) है। वह इन से विपरीत गुण वाले स्निग्ध, उष्ण गुरु, स्थूल, स्थिर, पिच्छिल और मृदु द्रव्यों से शान्त होता है।

शीत से वायु बढ़ता है और उष्णता से कम होता है, इसलिये वायु को वैद्यक शास्त्र में शीत-प्रकृति माना है। वैशेषिक दर्शन में इस को अनुष्णाशीत कहा है—अनुष्णाशीतः स्पर्शस्तु पवने मतः। वै० ॥

पित्त का लक्षण—

सस्नेहमुष्णं तीक्ष्णं च द्रवमम्लं सरं कटु।
विपरीतगुणैः पित्तं द्रव्यैराशु प्रशाम्यति ॥ ६० ॥

स्नेहसहित अर्थात् थोड़ा स्निग्ध उष्ण (गरम), तीक्ष्ण, शीघ्र कार्य करने वाला, सूई की तरह तेज़, द्रव, अम्ल ( खट्टा ), सर ( गमनशील ), और कटु रस है। पित्त विपरीत गुण वाले द्रव्यों से शीघ्र ही शान्त हो जाता है।

कफ का लक्षण—

गुरुशीतमृदुस्निग्धमधुरस्थिरपिच्छिलाः।
श्लेष्मणः प्रशमं यान्ति विपरीतगुणैर्गुणाः ॥ ६१ ॥

गुरु, शीत, मृदु, स्निग्ध, मधुर, स्थिर, और पिच्छिल ये कफ के गुण हैं। इन से विपरीत गुण वाले पदार्थों से ये गुण शान्त होते हैं। [ इन गुणों के शान्त होने से गुणी कफ भी शान्त हो जाता है ]।

साध्य रोगों की शान्ति—

विपरीतगुणैर्देशमात्राकालोपपादितैः ।
भेषजैर्विनिवर्त्तन्ते विकाराः साध्यसंमताः ॥ ६२ ॥
साधनं नत्वसाध्यानां व्याधीनामुपदिश्यते ।

विपरीत गुण वाले [हेतु-विपरीत, व्याधि-विपरीत और हेतु और व्याधि दोनों के विपरीत और हेतु-व्याधि दोनों के विपरीत कार्य करने वाले ] द्रव्यों से, एवं देश-मात्रा, काल के अनुसार योजना करने से औषध से साध्य व्याधियां शान्त हो जाती हैं, असाध्य रोग अच्छे नहीं होते । [१] । और जो रोग ओषधियों से असाध्य हैं उन के लिये औषध का उपदेश नहीं किया जाता ।

भूयश्चातो यथाद्रव्यं गुणकर्म प्रवक्ष्यते ॥ ६३ ॥
इसके आगे द्रव्यों के गुण कर्म कहेंगे ।

रसों की उत्पत्ति—

रसनार्थो रसस्तस्य द्रव्यमापः क्षितिस्तथा ।
निर्वृत्तौ च, विशेषे च प्रत्ययाः खादयस्त्रयः ॥ ६४ ॥

'रस' जिह्वा का विषय है । इस रस का आधार जल और पृथिवी है । इस रस के बनाने एवं भेद करने में आकाश, वायु और अग्नि ये तीनों कारण होते हैं ।

वास्तव में रस का उत्पत्ति स्थान जल है और पृथिवी इसका आधार है । क्योंकि एक द्रव्य दूसरे द्रव्य से मिल जाता है । "विष्टं ह्यपरं परेण" न्याय० ।

जल और पृथिवी में आकाश, वायु और अग्नि का भी अंश समाविष्ट रहता है । कहा भी है—

तेषामेकगुणं पूर्वं गुणवृद्धिः परे परे ।
पूर्वः पूर्वो गुणश्चैव क्रमशो गुणिषु स्मृतः ॥

इसीलिये, इस एक रस के छः भेद हो जाते हैं। जैसे—पृथिवी और जल की अधिकता से मधुर, पृथ्वी और अग्नि की अधिकता से अम्ल, जल और अग्नि की अधिकता से लवण, वायु और अग्नि की अधिकता से कटु, वायु और आकाश की अधिकता से तिक्त और वायु और पृथिवी की अधिकता से कषाय रस बनता है।

स्वादुरम्लोऽथ लवणः कटुकस्तिक्त एव च।
कषायश्चेति षट्कोऽयं रसानां संग्रहः स्मृतः॥ ६५॥

स्वादु = मधुर, अम्ल, लवण, कटु, तिक्त और कषाय ये छः संक्षेप से रस हैं। विस्तार से इन के परस्पर संयोग से ६३ भेद हो जाते हैं।

रसों के द्वारा दोषों की शान्ति—

स्वाद्वम्ललवणा वायुं, कषायस्वादुतिक्तकाः।
जयन्ति पित्तं, श्लेष्माणं कषायकटुतिक्तकाः॥ ६६॥

स्वादु, अम्ल, और लवण ये रस वायु को शमन करते हैं; कषाय मधुर और तिक्त रस पित्त को, कषाय, कटु और तिक्त रस कफ को शान्त करते हैं। कटु-अम्ल और लवण रस पित्त को कुपित अर्थात् उत्पन्न करते और बढ़ाते हैं, स्वादु मधुर, अम्ल, और लवण रस कफ़ को, कटु, तिक्त और कषाय रस वायु को बढ़ाते हैं। इन रसों में प्रत्येक रस के द्रव्य, गुण और कर्म आगे ( आत्रेय भद्रकाप्यीय नाम २६ वें अध्याय ) में विस्तार से कहेंगे।

द्रव्य के भेद—

किंचिद्दोषप्रशमनं किंचिद्धातुप्रदूषणम्।
स्वस्थवृत्तौ हितं किंचित् त्रिविधं द्रव्यमुच्यते॥ ६७॥

द्रव्य तीन प्रकार के हैं। (१) कुछ द्रव्य वात आदि दोषों का ( शमन ) शोधन एवं शमन करते हैं जैसे—तेल वायु का, घी पित्त का और मधु कफ का शमन करता है और (२) कुछ द्रव्य शरीर को धारण करने वाले वात आदि वा रस आदि को दूषित वा कुपित करते हैं।

और (३) कुछ द्रव्य स्वास्थ्य का रक्षण करते हैं, ये स्वस्थ अवस्था के लिये हितकारी हैं। जैसे-लाल चावल, सांठी के चावल, जौ, जीवन्ती शाक आदि।

"शमनं कोपनं स्वस्थहितं द्रव्यमिति त्रिधा ॥ वाग्भटः ॥

तत्पुनस्त्रिविधं ज्ञेयं जाङ्गमौद्भिदपार्थिवम्।

द्रव्य फिर तीन प्रकार के हैं (१) (जांगम) प्राणियों से उत्पन्न होनेवाले, और (२) (औद्भिद) भूमि को भेदन करके पृथिवी में से उत्पन्न होने वाले वनस्पति आदि, (३) (पार्थिव) भूमि से उत्पन्न होने वाले, खनिज।

जंगम द्रव्य—

मधूनि गोरसाः पित्तं वसा मज्जासृगामिषम् ॥ ६८ ॥
विण्मूत्रं चर्म रेतोऽस्थि स्नायु शृङ्गं खुरा नखाः।
जङ्गमेभ्यः प्रयुज्यन्ते केशा लोमानि रोचनाः ॥ ६९ ॥

मधु (शहद)[1] गोरस, दूध घी आदि; पित्त, वसा (चर्बी), मज्जा, रक्त, मांस, विष्ठा, मूत्र, चर्म, वीर्य, अस्थि, स्नायु, सींग, नख, खुर, (केश) शिर के बाल, (रोम) शरीर के बाल, रोचना अर्थात् गोरोचना, ये जंगम-प्राणियों से लेकर व्यवहार में लाये जाते हैं।

भौम द्रव्य—

सुवर्णं समलाः पञ्च लोहाः ससिकताः सुधा।
मनःशिलाले मणयो लवणं गैरिकाञ्जने ॥ ७० ॥
भौममौषधमुद्दिष्टम्,

स्वर्ण, और इसका मल (शिलाजीत) पांच प्रकार के लोह जैसे रांगा, सीसा, ताम्बा, चांदी और लोहा, (सिकता) बालू, (सुधा) चूना, पार्थिव विष, मनःशिला, (आल) हरताल, (मणि) स्फटिक आदि, लवण सैन्धव आदि, (गैरिक) गेरु, (अंजन) सुरमा, ये पार्थिव औषध कहे हैं।

औद्भिदं तु चतुर्विधम्।

---

1. माक्षिकं भ्रामरं क्षौद्रं पौत्तिकं मधुजातयः ॥

इसीलिये, इस एक रस के छः भेद हो जाते हैं। जैसे—पृथिवी और जल की अधिकता से मधुर, पृथ्वी और अग्नि की अधिकता से अम्ल, जल और अग्नि की अधिकता से लवण, वायु और अग्नि की अधिकता से कटु, वायु और आकाश की अधिकता से तिक्त और वायु और पृथिवी की अधिकता से कषाय रस बनता है।

स्वादुरम्लोऽथ लवणः कटुकस्तिक्त एव च।
कषायश्चेति षट्कोऽयं रसानां संग्रहः स्मृतः॥ ६५॥

स्वादु = मधुर, अम्ल, लवण, कटु, तिक्त और कषाय ये छः संक्षेप मे रस हैं। विस्तार से इन के परस्पर संयोग से ६३ भेद हो जाते हैं।

रसों के द्वारा दोषों की शान्ति—

स्वाद्वम्ललवणा वायुं, कषायस्वादुतिक्तकाः।
जयन्ति पित्तं, श्लेष्माणं कषायकटुतिक्तकाः॥ ६६॥

स्वादु, अम्ल, और लवण ये रस वायु को शमन करते हैं; कषाय मधुर और तिक्त रस पित्त को, कषाय, कटु और तिक्त रस कफ को शान्त करते हैं। कटु-अम्ल और लवण रस पित्त को कुपित अर्थात् उत्पन्न करते और बढ़ाते हैं, स्वादु मधुर, अम्ल, और लवण रस कफ को, कटु, तिक्त और कषाय रस वायु को बढ़ाते हैं। इन रसों में प्रत्येक रस के द्रव्य, गुण और कर्म आगे ( आत्रेय भद्रकाप्यीय नाम २६ वें अध्याय ) में विस्तार से कहेंगे।

द्रव्य के भेद—

किंचिद्दोषप्रशमनं किंचिद्धातुप्रदूषणम्।
स्वस्थवृत्तौ हितं किंचित् त्रिविधं द्रव्यमुच्यते॥ ६७॥

द्रव्य तीन प्रकार के हैं। (१) कुछ द्रव्य वात आदि दोषों का ( शमन ) शोधन एवं शमन करते हैं जैसे—तैल वायु का, घी पित्त का और मधु कफ का शमन करता है और (२) कुछ द्रव्य शरीर को धारण करने वाले वात आदि या रस आदि को दूषित या कुपित करते हैं।

और (३) कुछ द्रव्य स्वास्थ्य का रक्षण करते हैं, वे स्वस्थ अवस्था के लिये हितकारी हैं। जैसे-लाल चावल, सांठी के चावल, जौ, जीवन्ती शाक आदि।

'शमनं कोपनं स्वस्थहितं द्रव्यमिति त्रिधा ॥ वाग्भटः ॥

तत्पुनस्त्रिविधं ज्ञेयं जाङ्गमौद्भिदपार्थिवम्।

द्रव्य फिर तीन प्रकार के हैं (१) (जांगम) प्राणियों से उत्पन्न होनेवाले, और (२) (औद्भिद) भूमि को भेदन करके पृथिवी में से उत्पन्न होने वाले वनस्पति आदि, (३) (पार्थिव) भूमि से उत्पन्न होने वाले, खनिज।

जंगम द्रव्य—

मधूनि गोरसाः पित्तं वसा मज्जासृगामिषम् ॥ ६८ ॥
विण्मूत्रं चर्म रेतोऽस्थि स्नायु शृङ्गं खुरा नखाः।
जङ्गमेभ्यः प्रयुज्यन्ते केशा लोमानि रोचनाः ॥ ६९ ॥

मधु (शहद)[1] गोरस, दूध घी आदि; पित्त, वसा (चर्बी), मज्जा, रक्त, मांस, विष्ठा, मूत्र, चर्म, वीर्य, अस्थि, स्नायु, सींग, नख, खुर, (केश) शिर के बाल, (रोम) शरीर के बाल, रोचना अर्थात् गोरोचना, ये जंगम-प्राणियों से लेकर व्यवहार में लाये जाते हैं।

भौम द्रव्य—

सुवर्णं समलाः पञ्च लोहाः ससिकताः सुधा।
मनःशिलाले मणयो लवणं गैरिकाञ्जने ॥ ७० ॥
भौममौषधमुद्दिष्टम्,

स्वर्ण, और इसका मल (शिलाजीत) पांच प्रकार के लोह जैसे रांगा, सीसा, ताम्बा, चांदी और लोहा, (सिकता) बालू, (सुधा) चूना, पार्थिव विष, मनःशिला, (आल) हरताल, (मणि) स्फटिक आदि, लवण सैन्धव आदि, (गैरिक) गेरु, (अंजन) सुरमा, ये पार्थिव औषध कहे हैं।

औद्भिदं तु चतुर्विधम्।

१. माक्षिकं भ्रामरं क्षौद्रं पौत्तिकं मधुजातयः ॥

वनस्पतिर्वीरुधश्च वानस्पत्यस्तथौषधिः ॥ ७१ ॥
फलैर्वनस्पतिः, पुष्पैर्वानस्पत्यः फलैरपि ।
ओषध्यः फलपाकान्ताः, प्रतानैर्वीरुधः स्मृताः ॥ ७२ ॥

औद्भिद् द्रव्य चार प्रकार के हैं। वनस्पति, वीरुध, वानस्पत्य और ओषधि।

(१) जिनमें बिना पुष्प के फल आता है, वे 'वनस्पति' हैं, जैसे गूलर, वट, पिलखन आदि। (२) जिनमें फल और पुष्प दोनों आते हैं उनको 'वानस्पत्य' अर्थात् वृक्ष कहते हैं, जैसे आम, जामुन आदि; (३) जो फल आने पर नष्ट हो जाते हैं, उनको 'ओषधि' कहते हैं जैसे धान, चावल, जौ, गेहुं आदि और (४) जो लता के समान फैलने वाली हैं उनको 'वीरुध'—कहते हैं जैसे गिलोय आदि।

औद्भिद पदार्थों के काम में आने वाले अंगः—

मूलत्वक्सारनिर्यासनालस्वरसपल्लवाः ।
क्षाराः क्षीरं फलं पुष्पं भस्म तैलानि कण्टकाः ॥ ७३ ॥
पत्राणि शुङ्गाः कन्दाश्च प्ररोहाश्चौद्भिदो गणः ।

मूल, त्वचा, (सार) अन्दर का स्थिर सार भाग, (निर्यास) गोंद, (नाल) नाल (स्वरस) पीड़न करके द्रव्य से निकाला हुवा रस, (पल्लव) पत्ते आम, जामुन आदि के, क्षार, (और) दूध, थोर आदि के फल, पुष्प, भस्म, तैल सिल्लावे आदि का; कांटे, पत्ते, शुंग अर्थात् छोटे २ कांटे जो कि वृक्ष पर होते हैं जैसे निम्बल के, कन्द अर्थात् फलहीन औषधियों के मूल, (प्ररोह) अंकुर यह 'औद्भिद गण' है। वनस्पतियों के ये उपरोक्त अंग काम में आते हैं।

मूलिन्यः षोडशैकोनाः फलिन्यो विंशतिः स्मृताः ॥ ७४ ॥
महास्नेहाश्च चत्वारः पञ्चैव लवणानि च ।
अष्टौ मूत्राणि सङ्ख्यातान्यष्टावेव पयांसि च ॥ ७५ ॥
शोधनार्थाश्च षड्वृक्षाः पुनर्वसुनिदर्शिताः ।
य एतान् वेत्ति संयोक्तुं विकारेषु स वेदवित् ॥ ७६ ॥

जिन वनस्पतियों का मूल प्रयोग करने योग्य है वे 'मूलिनी' हैं। ऐसी वनस्पतियां सोलह हैं, और जिन वनस्पतियों का फल उपयोगी है वे 'फलिनी' हैं, ऐसी वनस्पतियां उन्नीस हैं। चार महास्नेह हैं जैसे घी, तैल, वसा, और मज्जा; पांच प्रकार के नमक हैं; आठ प्रकार के मूत्र और आठ ही प्रकार के दूध हैं और संशोधन के लिये छः वृक्ष पुनर्वसु आत्रेय ने कहे हैं।

जो विद्वान् वैद्य रोगों में इन सब का प्रयोग करना जानता है वह आयुर्वेद को भली प्रकार से जानता है।

सोलह 'मूलिनी' ओषधियों की गणना—

हस्तिदन्ती हैमवती श्यामा त्रिवृदधोगुडा।
सप्तला श्वेतनामा च प्रत्यक्श्रेणी गवाक्ष्यपि ॥ ७७ ॥
ज्योतिष्मती च बिम्बी च शणपुष्पी विषाणिका।
अजगन्धा द्रवन्ती च क्षीरिणी चात्र षोडशी ॥ ७८ ॥

१ हस्तीदन्ती ( नागदन्ती ), २ हैमवती ( श्वेत वच ), ३ श्यामा (त्रिवृत् तीवी), ४ त्रिवृत् ( लाल जड़ वाली निशोथ ), ५ अधोगुडा ( विधारा ), ६ सप्तला ( सांतल ), ७ श्वेतनाम (श्वेत अपराजिता), ८ प्रत्यक् श्रेणी ( दन्ती, जमालगोटा ), ९ गवाक्षी ( इन्द्रायण ), १० ज्योतिष्मती ( माल कंगनी ), ११ बिम्बी ( लाल फल ), १२ शण-पुष्पी ( घण्टारव ), १३ विषाणिका ( मेषशृंगी, काकड़ासिंगी ], १४ अजगन्धा(वन यवानी, अजमोद) १५ द्रवन्ती (चित्रक, चीता), और १६ क्षीरिणी ( दूधी ) ये सोलह हैं।

इनके कर्म

शणपुष्पी च बिम्बी च छर्दने हैमवत्यपि।
श्वेता ज्योतिष्मती चैव योज्या शीर्षविरेचने ॥ ७९ ॥
एकादशावशिष्टा याः प्रयोज्यास्ता विरेचने।
इत्युक्ता नामकर्मभ्यां मूलिन्यः,

ऊपर कही हुई सोलह मूलिनी ओषधियों में, शणपुष्पी, बिम्बी, और

हैमवती ( श्वेतवचा ) ये तीन वमन कार्य में प्रयोग करनी चाहिये, श्वेत अपराजिता, ज्योतिष्मती ये दोनों शिरोविरेचन में, और शेष ग्यारह वनस्पतियां विरेचन कार्य में प्रयोग करनी चाहिये। इन सबों के मूल ही काम में लाने चाहियें। इस प्रकार से ये सोलह 'मूलिनी' वनस्पतियां नाम और कर्म सहित कह दी हैं।

फलिनीः शृणु ॥ ८० ॥

'फलिनी' वनस्पतियों के नाम सुनो -

शङ्खिन्यथ विडङ्गानि त्रपुषं मदनानि च ।
आनूपं स्थलजं चैव क्लीतकं द्विविधं स्मृतम् ॥ ८१ ॥
धामार्गवमथेक्ष्वाकु जीमूतं कृतवेधनम् ।
प्रकीर्या चोदकीर्या च प्रत्यक्पुष्पा तथाऽभया ।
अन्तःकोटरपुष्पी च हस्तिपर्ण्याश्च शारदम् ॥ ८२ ॥
कम्पिल्लकारग्वधयोः फलं यत्कुटजस्य च ।
धामार्गवमथेक्ष्वाकु जीमूतं कृतवेधनम् ॥ ८३ ॥

शंखिनी ( शंखपुष्पी ), विडङ्ग ( वायविडङ्ग ), त्रपुष ( खीरा, ककड़ी, यह खीरा लेना चाहिये ), मदन ( मैनफल ), आनूप क्लीतक ( जल में पैदा होने वाली मुलैठी ), स्थलज क्लीतक ( शुष्क भूमि में पैदा होने वाली मुलैठी ), धामार्गव ( बड़ी तुरई ), इक्ष्वाकु ( कड़वी तुरई ), जीमूत ( जीयारोला ), कृतवेधन ( तुरई ), प्रकीर्या और उदकीर्या ( दो प्रकार के करंज ), प्रत्यक्पुष्पा (अपामार्ग), अभया (हरड़), अन्तःकोटरपुष्पी ( नीलबुहा ), शारद हस्तिपर्णी ( हस्तिपर्णी के शरद ऋतु में उत्पन्न फल), कम्पिल्लक (कबीला), आरग्वध ( अमलतास ), कुटज ( कुड़े का फल, इन्द्र जौ ), ये १९ 'फलिनी' वनस्पतियां हैं।

इनके कर्म —

मदनं कुटजं चैव त्रपुषं हस्तिपर्णिनी ।
एतानि वमने चैव योज्यान्यास्थापनेषु च ॥ ८४ ॥

नस्तःप्रच्छर्दने चैव प्रत्यक्पुष्पा विधीयते ।
दश यान्यवशिष्टानि तान्युक्तानि विरेचने ॥ ८५ ॥
नामकर्मभिरुक्तानि फलान्येकोनविंशतिः ।

धामार्गव, इक्ष्वाकु, जीमूत, अमलतास, मैनफल, कूड़े का फल, खीरा, और हस्तिपर्णी के शरद ऋतु में उत्पन्न फल ये आठ वनस्पतियां वमन, आस्थापन और निरूह वस्ति कर्म में प्रयोग करनी चाहिये।

अपामार्ग ( चिरचिटे ) का फल नस्य कर्म में प्रयोग करना चाहिये। और शेष दस वनस्पतियों का प्रयोग विरेचन कार्य में करना चाहिये। इस प्रकार से ये १९ 'फलिनी' वनस्पतियां नाम और कर्म द्वारा कह दी हैं।

चार प्रकार के स्नेह—

सर्पिस्तैलं वसा मज्जा स्नेहो दृष्टश्चतुर्विधः ॥ ८६ ॥

सर्पि ( घी ) तैल, वसा ( चर्बी ) और मज्जा (अस्थियों वा गुठलियों के भीतरी भाग का स्नेह, चिकनाई) ये चार प्रकार के स्नेह कहे हैं।

इनके कर्म कहते हैं:—

पानाभ्यञ्जनबस्त्यर्थं नस्यार्थं चैव योगतः ।
स्नेहना जीवना वल्या वर्णोपचयवर्धनाः ॥ ८७ ॥
स्नेहा ह्येते च विहिता वातपित्तकफापहाः ।

ये चारों स्नेह ( पान ) शरीर में मुख मार्ग से देने, ( अभ्यंजन ) शरीर पर मालिश करने, ( वस्ति ) गुदा वा उपस्थमार्ग से देने, और ( नस्य ) नाक से देने में प्रयुक्त होते हैं। ये स्नेह शरीर का स्नेहन करते हैं, शरीर को जीवन देते हैं, शरीर का तर्पण करते हैं, बल और शक्ति को बढ़ाते हैं। ये स्नेह वात, पित्त और कफ को नष्ट करते हैं।

लवण—

सौवर्चलं सैन्धवं च विडमौद्भिदमेव च ॥ ८८॥
सामुद्रेण सहैतानि पञ्च स्युर्लवणानि च ।

पांच प्रकार के नमक हैं। (१) सैन्धव (सेन्धा नमक) सब नमकों में

श्रेष्ठ है (२) सौवर्चल (संचल), (३) (विड) काला नमक, (४) (औद्भिद) काच नमक और (५) सामुद्र, समुद्र के पानी से तैय्यार किया हुआ. ये पांच प्रकार के लवण या नमक हैं।

लवणों के कर्म—

स्निग्धान्युष्णानि तीक्ष्णानि दीपनीयतमानि च ॥ ८९ ॥
आलेपनार्थे युज्यन्ते स्नेहस्वेदविधौ तथा ।
अधोभागोर्ध्वभागेषु निरूहेष्वनुवासने ॥ ९० ॥
अभ्यञ्जने भोजनार्थे शिरसश्च विरेचने ।
शस्त्रकर्मणि वस्त्यर्थमञ्जनोत्सादनेषु च ॥ ९१ ॥
अजीर्णानाहयोर्वाते गुल्मे शूले तथोदरे ।
उक्तानि लवणानि—

ये नमक स्निग्ध, उष्ण, तीक्ष्ण और दीपनीय अर्थात् विशेष रूप से अग्नि को बढ़ाने वाले हैं। ये नमक आलेपन में, स्नेहन में, और स्वेदन कार्य में, अधोभाग-विरेचन और ऊर्ध्व-विरेचन- द्वारा दोषों को बाहर निकालने में, निरूहण में, अनुवासन में, अभ्यंजन में, भोजन में, और शिर के विरेचन में, शस्त्र कर्म में, वत्ति अर्थात् फल वत्ति आदि में, अञ्जन में, (उत्सादन) उबटन में, अजीर्ण में, (आनाह) अफारे में, वायु रोग में, गुल्म में, शूल रोग में, और उदर रोगों में प्रयोग किये जाते हैं। ये पांचों प्रकार के नमक कह दिये।

आठ मूत्र—

ऊर्ध्वं मूत्राण्यष्टौ निबोध मे ॥ ९२ ॥
मुख्यानि यानि दृष्टानि सर्वाण्यात्रेयशासने ।
अविमूत्रमजामूत्रं गोमूत्रं माहिषं तथा ॥ ९३ ॥
हस्तिमूत्रमथोष्ट्रस्य हयस्य च खरस्य च ।

अब जो मुख्य आठ मूत्र आत्रेय ऋषि ने कहे हैं वे सुनिये—
(१) भेड़ का मूत्र, (२) बकरी का मूत्र, (३) गाय का मूत्र,

(४) भैंस का मूत्र, (५) हाथी का मूत्र, (६) ऊंट का मूत्र, (७) घोड़े का मूत्र और (८) गधे का मूत्र ये आठ प्रकार के मूत्र हैं।[1]

मूत्रों के सामान्य गुण—

उष्णं तीक्ष्णमथो रूक्षं कटुकं लवणान्वितम् ॥ ९४ ॥
मूत्रमुत्सादने युक्तं युक्तमालेपनेषु च ।
युक्तमास्थापने मूत्रं युक्तं चापि विरेचने ॥ ९५ ॥
स्वेदेष्वपि च तद्युक्तमानाहेष्वगदेषु च ।
उदरेष्वथ चार्शःसु गुल्मकुष्ठकिलासिषु ॥ ९६ ॥
तद्युक्तमुपनाहेषु परिषेके तथैव च ।
दीपनीयं विषघ्नं च क्रिमिघ्नं चोपदिश्यते ॥ ९७ ॥
पाण्डुरोगोपसृष्टानामुत्तमं सर्वथोच्यते ।
श्लेष्माणं शमयेत्पीतं मारुतं चानुलोमयेत् ॥ ९८ ॥
कर्षेत्पित्तमधोभागमित्यस्मिन् गुणसंग्रहः ।
सामान्येन मयोक्तस्तु,

ये आठों प्रकार के मूत्र गरम, तीक्ष्ण, रूखे, कटु रस, और लवण रस से युक्त हैं। आठों प्रकार का मूत्र उत्सादन में, आलेपन में, प्रलेपन में, आस्थापन में निरूह में, विरेचन में, स्वेदन में, नाड़ीस्वेद में, आनाह अर्थात् अफारे में, अगद अर्थात् विषनाशक औषधियों में प्रयुक्त होते हैं।

उदर रोगों में, अर्श रोग में, गुल्म, कुष्ठ (कोढ) और किलास (कुष्ठ का भेद), उपनाह, पुलटिस आदि में, परिषेक अर्थात् सेचन कार्य में, प्रयुक्त होते हैं। येमूत्र (दीपन) अग्निदीपक, (विषघ्न) विषनाशक, और (क्रिमिघ्न) कृमिनाशक कहे जाते हैं। ये पाण्डु-रोगियों के लिये पान, आहार और भेषज आदि कल्पना में उत्तम, हितकारी हैं। पिया हुवा मूत्र श्लेष्मा ( कफ ) को शमन करता

१. गोऽजाविमहिषीणां तु स्त्रीणां मूत्रं प्रशस्यते ।
खरोष्ट्रेभनराश्वानां पुंसां मूत्रं हितं स्मृतम् ॥" भावप्रकाश

है, वायु को अनुलोमन करता है, और पित्त को अधोमार्ग में खींचता है, पित्त का विरेचन करता है। ये आठों मूत्रों के सामान्य से गुण कह दिये हैं।

पृथक्त्वेन प्रवक्ष्यते ॥ ९९ ॥

आठों मूत्रों में से एक एक के जो पृथक् २ गुण हैं वह आगे कहे जाते हैं—

अविमूत्रं सतिक्तं स्यात्स्निग्धं पित्ताविरोधि च।
आजं कषायमधुरं पथ्यं दोषान्निहन्ति च ॥ १०० ॥
गव्यं समधुरं किंचिद्दोषघ्नं क्रिमिकुष्ठनुत्।
कण्डूलं शमयेत्पीतं सम्यग्दोषोदरे हितम् ॥ १०१ ॥
अर्शःशोफोदरघ्नं तु सक्षारं माहिषं सरम्।
हास्तिकं लवणं मूत्रं हितं तु क्रिमिकुष्ठिनाम् ॥ १०२ ॥
प्रशस्तं बद्धविण्मूत्रविषश्लेष्मामयार्शसाम्।
सतिक्तं श्वासकासघ्नमर्शोघ्नं चौष्ट्रमुच्यते ॥ १०३ ॥
वाजिनां तिक्तकटुकं कुष्ठव्रणविषापहम्।
खरमूत्रमपस्मारोन्मादग्रहविनाशनम् ॥ १०४ ॥
इतीहोक्तानि मूत्राणि यथासामर्थ्ययोगतः।

१. भेड़ का मूत्र थोड़ा तिक्त, स्निग्ध एवं पित्त का अविरोधी है, वह न तो पित्त को बढ़ाता है, और न पित्त को शमन करता है।

२. बकरी का मूत्र कषाय और मधुर रस, स्रोतों के लिये हितकारी है, और त्रिदोषनाशक है।

३. गाय का मूत्र कुछ मधुर, दोषनाशक, कृमि, और कुष्ठ का नाशक है। इसके पीने से खाज शमन होती है, एवं वात आदि से उत्पन्न पेट के रोगों में हितकारी है।

४. भैंस का मूत्र बवासीर, शोथ, और उदर रोगों को नाश करने वाला, थोड़ा खारा और मलभेदक है।

५. हाथी का मूत्र नमकीन, कृमि और कुष्ठ रोग वाले पुरुषों के

लिये हितकारी है। अवरुद्ध मल और मूत्र रोग अलसक रोग, विष रोग, श्लेष्म जन्य रोगों और (अर्श) बवासीर रोग में श्रेष्ठ है।

६. ऊंट का मूत्र थोड़ा तिक्त, श्वास, कास और अर्श रोग का नाशक है।

७. घोड़ों का मूत्र तिक्त और कटु, कुष्ठ, विष, और व्रण का नाशक है।

८. गधे का मूत्र अपस्मार, (मृगी, हिस्टीरिया) उन्माद आदि (पागलपन) का नाशक है। इस प्रकार से इस शास्त्र में सामान्य और विशेष दोनों प्रकार से यथासामार्थ्य अर्थात् मूत्रों की जैसी जैसी शक्ति है, वैसे गुण कह दिये हैं।

आठ प्रकार के दूध—

अतः क्षीराणि वक्ष्यन्ते कर्म चैषां गुणाश्च ये ॥ १०५ ॥
अविक्षीरमजाक्षीरं गोक्षीरं माहिषं च यत्।
उष्ट्रीणामथ नागीनां वडवायाः स्त्रियास्तथा ॥ १०६ ॥

अब आठ प्रकार के दूध, इन के कर्म्म और गुण भी कहे जाते हैं:— १. भेड़ का, २. बकरी का, ३. गाय का, ४. भैंस का, ५. ऊंटनी का, ६. हथिनी का, ७. घोड़ी का और ८. स्त्रियों का दूध।

सब दूधों के सामान्य गुण—

प्रायशो मधुरं स्निग्धं शीतं स्तन्यं पयः स्मृतम्।
प्रीणनं बृंहणं वृष्यं मेध्यं बल्यं मनस्करम् ॥ १०७ ॥
जीवनीयं श्रमहरं श्वासकासनिबर्हणम्।
हन्ति शोणितपित्तं च संधानं विहतस्य च ॥ १०८ ॥
सर्वप्राणभृतां सात्म्यं शमनं शोधनं तथा।
तृष्णाघ्नं दीपनीयं च श्रेष्ठं क्षीणक्षतेषु च ॥ १०९ ॥
पाण्डुरोगेऽम्लपित्ते च शोषे गुल्मे तथोदरे।
अतीसारे ज्वरे दाहे श्वयथौ च विधीयते ॥ ११० ॥
योनिशुक्रप्रदोषेषु मूत्रेषु प्रदरेषु च।
पुरीषे ग्रथिते पथ्यं वातपित्तविकारिणाम् ॥ १११ ॥

सब दूध प्रायः[1] मधुर रस, स्निग्ध, शीत, ( स्तन्य ) दूध बढ़ाने वाले, (प्रीणन) पुष्टि देने वाले, ( बृंहण ) शरीर को बढ़ाने वाले; (वृष्य) वीर्यवर्धक, ( मेध्य ) बुद्धि के लिये हितकारी, ( बल्य ) शरीर को बल देने वाले, ( मनस्कर ) मन को प्रसन्न करने वाले, ( जीवनीय ) जीवन के लिये हितकारी, ( श्रमहर ) थकान को मिटाने वाले, श्वास और कास ( कफ, कास को छोड़कर शेष समस्त कासों को ) मिटाने वाले हैं। दूध रक्तपित्त को नाश करता और टूटे हुये को जोड़ने वाला है, सब प्राणियों के लिये सात्म्य-सुख करने वाला है, दोषों को शमन अर्थात् स्वस्थान में स्थित दोषों को शान्त करने वाला और ( शोधन ) दोषों को शरीर से बाहर निकाल कर शान्त करने वाला है, प्यास को नाश करने वाला, अग्नि वर्धक, क्षीण और क्षत रोगियों के लिये हितकारी, पाण्डु रोग वातपित्त, शोष, गुल्म, उदर, अतीसार, ज्वर ( जीर्ण ज्वर ), दाह, (श्वयथु) शोथ रोग में विशेष करके पथ्य है। योनि रोगों में, शुक्र रोगों में, मूत्रकृच्छ्र रोग में, मलावरोध में; पथ्य और हितकारी है। वह वात-पित्त रोगियों के लिये भी पथ्य है।

दूध के कर्म कहते हैं:—

नस्यालेपावगाहेषु वमनास्थापनेषु च।
विरेचने स्नेहने च पयः सर्वत्र युज्यते ॥ ११२ ॥
यथाक्रमं क्षीरगुणानेकैकस्य पृथक्पृथक्।
अन्नपानादिकेऽध्याये भूयो वक्ष्याम्यशेषतः ॥ ११३ ॥

यह दूध नस्य कर्म में, अवगाहन क्रिया में, आलेप में, वमन में, आस्थापन में, वस्ति में, विरेचन में, स्नेह कर्म में, सब स्थानों पर रसायन अर्थात् वाजीकरण आदि में भी प्रयुक्त होता है। यहां पर आठों प्रकार के दूधों के गुण-कर्म सामान्य रूप में कह दिये हैं। आगे 'अन्न-पान

१. प्रायः शब्द से ऊंटनी के दूध का निषेध है।

विधि' नामक अध्याय [सूत्रस्थान अ० २७] में क्रमानुसार प्रत्येक दूध के गुण-कर्म पृथक् पृथक् सम्पूर्ण रूप से कहेंगे ।

अथापरे त्रयो वृक्षाः पृथग्ये फलमूलिभिः ।
स्नुह्यर्काश्मन्तकास्तेषामिदं कर्म पृथक्पृथक् ॥ ११४ ॥
वमनेऽश्मन्तकं विद्यात्स्नुहीक्षीरं विरेचने ।
क्षीरमर्कस्य विज्ञेयं वमने सविरेचने ॥ ११५ ॥

अब शोधन के लिये कहे हुए छः वृक्षों में से तीन का दूध और तीन की त्वचा ग्रहण की जाती है । प्रथम दूध वाले तीन वृक्ष हैं । फलिनी और मूलिनी वनस्पतियों से पृथक् करके शोधन के लिये हैं उनके नाम १. स्नुही ( थोर ); २. अर्क ( आक ) और ३. अश्मन्तक ( पाषाण भेद ) हैं । अश्मन्तक (पाषाण भेद) का दूध वमन के लिये; स्नुही (थोर) का दूध विरेचन के लिये और आक का दूध वमन और विरेचन दोनों कार्यों के लिये जानना चाहिये ।

इमांस्त्रीनपरान् वृक्षानाहुर्येषां हितास्त्वचः ।
पूतिकः कृष्णगन्धा च तिल्वकश्च तथा तरुः ॥ ११६ ॥
विरेचने प्रयोक्तव्यः पूतिकस्तिल्वकस्तथा ।
कृष्णगन्धा परीसर्पे शोथेष्वर्शःसु चोच्यते ॥ ११७ ॥
दद्रुविद्रधिगण्डेषु कुष्ठेष्वप्यलजीषु च ।
षड्वृक्षाञ्छोधनानेतानपि विद्याद्विचक्षणः ॥ ११८ ॥

शेष तीन वृक्ष हैं-जिनकी त्वचा हितकारी हैं । उन वृक्षों के नाम—पूतीक ( करंज ), कृष्णगन्धा (शोभाञ्जन या सहंजना); और तिल्वक ( लोध्र ) हैं । इन में करंज और लोध वृक्ष की छाल विरेचन कार्य में प्रयुक्त होती है । और सहंजना की छालपरिसर्प ( वीसर्प, एक्ज़ीमा, त्वक् रोग में ), शोथ, अर्श रोग, दद्रु (दाद), विद्रधि, गण्डमाला, कुष्ट और अलजी नामक नाना रोगों में प्रयुक्त होती है, सहंजना की छाल पीसकर

बाहर लेप की जाती है। शिरोविरेचन में इसका प्रयोग भिषग्जितीय अध्याय [विमानस्थान अ० ८] में कहेंगे।

इन ऊपर कहे हुए छः वृक्षों को शोधनकारक जाने।

उपसंहार—

इत्युक्ताः फलमूलिन्यः स्नेहाश्च लवणानि च।
मूत्रं क्षीराणि वृक्षाश्च षड्ये दृष्टाः पयस्त्वचः॥ ११९॥

फलिनी १९, मूलिनी १६, स्नेह ४, लवण ५, मूत्र ८, दूध ८, और शोधन वृक्ष ६, जिनके दूध और त्वचा काम में आते हैं वे कह दिये हैं।

ओषधीर्नामरूपाभ्यां जानते ह्यजपा वने।
अविपाश्चैव गोपाश्च ये चान्ये वनवासिनः॥ १२०॥

बकरियां चराने वाले, भेड़ें चराने वाले, गौवें चराने वाले, और अन्य तपस्वी या भील आदि जो कि जंगल में रहते हैं ये लोग औषधियों को नाम, रूप और आकृति से पहिचानते हैं।

न नामज्ञानमात्रेण रूपज्ञानेन वा पुनः।
ओषधीनां परां प्राप्तिं कश्चिद्वेदितुमर्हति॥ १२१॥
योगविन्नामरूपज्ञस्तासां तत्त्वविदुच्यते।
किं पुनर्यो विजानीयादोषधीः सर्वथा भिषक्॥ १२२॥
योगमासां तु यो विद्याद्देशकालोपपादितम्।
पुरुषं पुरुषं वीक्ष्य स विज्ञेयो भिषक्तमः॥ १२३॥

ओषधियों के नाम जान लेने मात्र से, अथवा रूप से पहिचान लेने से भी कोई ओषधि के सम्यक् प्रयोग को नहीं जान सकता। इसीलिये शास्त्र में इनका वर्णन किया जाता है।

जो व्यक्ति ओषधियों के रूप को नहीं पहिचानता, परन्तु उनके योग, प्रयोग को जानता है वह भी तत्त्ववित् है, और जो वैद्य ओषधियों को नाम, रूप, और उनके योग और प्रयोगों सहित जानता है, वह तो तत्त्ववित् है ही, और जो व्यक्ति प्रत्येक पुरुष के बल, शरीर, आहार, सार, सात्म्य, सत्त्व

प्रकृति और वयस का विचार करके देश, काल, मात्रा के अनुसार ओषधि को जानता है वह वैद्यों में श्रेष्ठ है।

न जानी हुई ओषधियों से हानियें—

यथा विषं यथा शस्त्रं यथाग्निरशनिर्यथा।
तथौषधमविज्ञातं विज्ञातममृतं यथा ॥ १२४ ॥
औषधं ह्यनभिज्ञातं नामरूपगुणैस्त्रिभिः।
विज्ञातमपि दुर्युक्तमनर्थायोपपद्यते ॥ १२५ ॥

जिस प्रकार न जाना हुआ ( मूढ़ आदमी से प्रयुक्त किया हुआ ) विष, जिस प्रकार शस्त्र, जिस प्रकार अग्नि और जिस प्रकार अशनि (वज्र), (बिजली) मृत्यु का कारण बनते हैं, उसी प्रकार प्रकार नाम रूप गुणसेंका जानी हुई औषध भी मृत्यु का कारण हो सकती है और नामरूप और गुण से जानी हुई औषध अमृत के समान आरोग्यदायक एवं आयुवर्धक होती है।

योगादपि विषं तीक्ष्णमुत्तमं भेषजं भवेत्।
भेषजं चापि दुर्युक्तं तीक्ष्णं संपद्यते विषम् ॥ १२६ ॥
तस्मान्न भिषजा युक्तं युक्तिबाह्येन भेषजम्।
धीमता किंचिदादेयं जीवितारोग्यकाङ्क्षिणा ॥ १२७ ॥

नाम, रूप और गुण इन तीनों से पृथक् पृथक् अथवा समस्त रूप में न जानी हुई औषध अनर्थ का कारण बनती है। नाम, रूप एवं गुण से जानी हुई औषध भी देश-काल आदि का विचार करके न देने से अनिष्ट के लिये होती है, वह भारी अनर्थ—उत्पन्न करती है।

तीक्ष्ण प्राणनाशक विष भी सम्यक् प्रकार से प्रयोग करने से उत्तम औषध का कार्य करता है। औषध भी अनुचित प्रकार से प्रयोग करने पर तीक्ष्ण-प्राण नाशक विष का काम करती है।

इसलिये अनुचित रूप में प्रयोग की जाने वाली ओषधि के विष के समान होने से आयु एवं आरोग्य को चाहने वाले बुद्धिमान् व्यक्ति को

चाहिये कि, देश-काल-मात्रा आदि का विचार न करके देने वाले मूढ़ वैद्य से दिये हुए औषध को कभी ग्रहण न करे।

कुर्यान्निपतितो मूर्ध्नि सशेषं वासवाशनिः।
सशेषमातुरं कुर्यान्न त्वज्ञमतमौषधम् ॥ १२८ ॥

इन्द्र के हाथ से छूटा हुआ वज्र यदि मनुष्य के सिर पर गिर पड़े तो उससे बचना सम्भव हो सकता है, परन्तु मूर्ख वैद्य से दी हुई औषधि रोगी को समाप्त ही कर डालती है, इससे बचना असम्भव है।

दुःखिताय शयानाय श्रद्दधानाय रोगिणे।
यो भेषजमविज्ञाय प्राज्ञमानी प्रयच्छति ॥ १२९ ॥
त्यक्तधर्मस्य पापस्य मृत्युभूतस्य दुर्मतेः।
नरो नरकपाती स्यात्तस्य संभाषणादपि ॥ १३० ॥

जो प्राज्ञमानी-अपने को बुद्धिमान् गिनने वाला वैद्य, औषध को न जानकर दुःखी, अचेत पड़े, वैद्य में श्रद्धा करने वाले रोगी को औषध देता है, ऐसे धर्म को छोड़ देने वाले विश्वासघाती, मृत्यु के समान साक्षात यम और दुर्मति, अज्ञ, मूढ़ वैद्य के साथ बोलने से भी मनुष्य नरकगामी होता है, फिर स्पर्श आदि से क्यों नहीं होगा ?

वरमाशीविषविषं कथितं ताम्रमेव वा।
पीतमत्यग्निसंतप्ता भक्षिता वाऽप्ययोगुडाः ॥ १३१ ॥
न तु श्रुतवतां वेषं बिभ्रता शरणागतात्।
गृहीतमन्नं पानं वा वित्तं वा रोगपीडितात् ॥ १३२ ॥

सांप का विष अथवा ताम्बे को उबाल कर पीना या आग में लाल किये हुए लोहे के गोले खा लेना, कहीं अधिक अच्छा है, परन्तु वैद्य का वेष पहिन कर उसका शरण में आये हुए रोगी से, अन्न, पान अथवा धन ग्रहण करना अच्छा नहीं।

वैद्य को क्या करना चाहिये ?

भिषग्बुभूषुर्मतिमानतः स्वगुणसंपदि।

परं प्रयत्नमातिष्ठेत्प्राणदः स्याद्यथा नृणाम् ॥ १३३ ॥

वैद्य बनने की इच्छा वाले, बुद्धिमान् व्यक्ति को चाहिये कि, वैद्य के गुणों को प्राप्त करने में अति प्रयत्न करे जिससे कि वह मनुष्यों के रोगों को दूर करके प्राण देने वाला सिद्ध हो।[1]

तदेव युक्तं भैषज्यं यदारोग्याय कल्पते ।
स चैव भिषजां श्रेष्ठो रोगेभ्यो यः प्रमोचयेत् ॥ १३४ ॥

जो औषध रोग को शान्त करने में समर्थ है वही ठीक प्रकार से प्रयुक्त की हुई औषध है और जो रोगों से रोगियों को मुक्त करे, वह ही वैद्यों में श्रेष्ठ वैद्य है।

सम्यक्प्रयोगं सर्वेषां सिद्धिराख्याति कर्मणाम् ।
सिद्धिराख्याति सर्वैश्च गुणैर्युक्तं भिषक्तमम् ॥ १३५ ॥

सब प्रकार के कर्मों की सिद्धि, सफलता, उन कर्मों के सम्यक् प्रयोग को बतलाती है। सफलता ही सब गुणों से युक्त वैद्य की श्रेष्ठता को भी बतलाती है सिद्धि अर्थात् सफलता से ही वैद्य का नाम चमकता है।

अध्याय का संग्रह—

तत्र श्लोकाः ।

आयुर्वेदागमो हेतुरागमस्य प्रवर्तनम् ।
सूत्रणस्याभ्यनुज्ञानमायुर्वेदस्य निर्णयः ॥ १३६ ॥
संपूर्णं कारणं कार्यमायुर्वेदप्रयोजनम् ।
हेतवश्चैव दोषाश्च भेषजं संग्रहेण च ॥ १३७ ॥
रसाः संप्रत्ययद्रव्यास्त्रिविधो द्रव्यसंग्रहः ।
मूलिन्यश्च फलिन्यश्च स्नेहाश्च लवणानि च ॥ १३८ ॥
मूत्रं क्षीराणि वृक्षाश्च षड्ये क्षीरत्वगाश्रयाः ।
कर्माणि चैषां सर्वेषां योगायोगगुणागुणाः ॥ १३९ ॥

१. वैद्यगुण-सम्पत्—श्रुतेः पर्यवदातत्वं बहुशो दृष्टकर्मता ।
दाक्ष्यं शौचमिति ज्ञेयं वैद्ये गुणचतुष्टयम् ॥

वैद्यापवादो यत्रस्थाः सर्वे च भिषजां गुणाः ।
सर्वमेतत्समाख्यातं पूर्वाध्याये महर्षिणा ॥ ३४० ॥

आयुर्वेद का मर्त्यलोक में आना; हेतु-रोगों का उत्पन्न होना; भरद्वाज मुनि द्वारा मर्त्यलोक में शास्त्रों का प्रचार; अग्निवेशादि का तन्त्र बनाना; अग्निवेशादि द्वारा बनाये हुए तन्त्रों के लिये ऋषियों से दी हुई आज्ञा; हिताहित आदि लक्षण रूप सामान्यादि छः कारण; कार्य्य-धातुओं को समान करना आयुर्वेद का प्रयोजन है; संक्षेप से रोगों के कारण, काल, बुद्धि-इन्द्रियार्थ का अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग हो; दोष वात, पित्त, कफ, इन की औषध; आकाश आदि तीन, द्रव्य, जल और पृथिवी, इनके साथ, रस-मधुर आदि, द्रव्यसंग्रह; शमन आदि; एवं जंगम आदि के भेद से, मूलिनी–हस्तिदन्ती आदि सोलह; फलिनी–शंखिनी आदि उन्नीस; स्नेह घी आदि चार, महास्नेह; लवण–सौवर्चल आदि पांच; मूत्र आठ; क्षीर आठ; दूध वाले वृक्ष, छाल वाले स्नुही, पूतीक आदि छः वृक्ष; इन के वमन-विरेचन आदि सब कर्म; औषध के सम्यक् योग से जो गुण और असम्यक् योग से जो दुर्गुण हैं; मूढ़ वैद्य की निन्दा, और सब गुणों से युक्त वैद्य के लक्षण; यह सब इस प्रथम 'दीर्घजीवितीय' नामक अध्याय में महर्षि भगवान् आत्रेय ने सम्यक् प्रकार से कह दिया है !

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने सभाषाभाष्ये भेषजचतुष्के दीर्घञ्जीवितीयो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

---

## अथ द्वितीयोऽध्यायः ।

अथातोऽपामार्गतण्डुलीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

वमन आदि पांच कर्म स्वस्थ एवं रोगी दोनों व्यक्तियों के लिये उपयोगी

हैं। इस लिये पूर्व अध्याय में कहे हुए वमन आदि के द्रव्यों को अन्य द्रव्यों के साथ मिला कर इस अध्याय का अवतरण करते हैं।

आपामार्ग ( चिरचिटा ) के बीजों को तुष रहित करके, तण्डुल बना कर के काम में लाना चाहिये, यह बताने के लिये 'अपामार्ग तण्डुलीय' अध्याय है।

अपामार्गस्य बीजानि पिप्पलीर्मरिचानि च ।
विडङ्गान्यथ शिग्रूणि सर्षपांस्तुम्बुरूणि च ॥ ३ ॥
अजाजीं चाजगन्धां च पीलून्येलां हरेणुकाम् ।
पृथ्वीकां सुरसां श्वेतां कुठेरकफणिज्जकौ ॥ ४ ॥
शिरीषबीजं लशुनं हरिद्रे लवणद्वयम् ।
ज्योतिष्मतीं नागरं च दद्याच्छीर्षविरेचने ॥ ५ ॥
गौरवे शिरसः शूले पीनसेऽर्धावभेदके ।
क्रिमिव्याधावपस्मारे घ्राणनाशे प्रमोहके ॥ ६ ॥

अपामार्ग ( चिरचिटे ) के तण्डुल, पिप्पली, मरिच, विडंग ( वायविडंग ), शिग्रू ( सहंजना के बीज ), सर्षप ( श्वेत सरसों ), तुम्बरु, अजाजी ( जीरा ), अजमोदा ( अजवायन ), पीलु, एला ( बड़ी इलायची ), हरेणु ( रेणुका, मेंहदी के बीज़ ), पृथ्वीका ( काला जीरा ), सुरसा ( काली तुलसी ), श्वेता ( अपराजिता, श्वेत पुनर्नवा ), कुठरेक ( मरवा ), फणिज्झक ( तुलसी का भेद ), शिरीष बीज ( सिरस के बीज), लशुन (लहसन), दोनों हरिद्रा ( हल्दी और दारु हल्दी ), दोनों लवण ( सैन्धव और सौवर्चल), ज्योतिष्मती ( मालकंगनी ), और नागर ( सोंठ ) ये शिरोविरेचन के लिये उपयोग में लानी चाहिये।

इन उपरोक्त औषधियों में 'श्वेता' और ज्योतिष्मती' ये दो द्रव्य 'मूलिनी' औषधियों में गिने हैं। इसलिये इनका मूल ग्रहण करना चाहिये, और अपामार्ग ( चिरचिटा ) के तण्डुल उपयोग में लाने चाहियें।

सब रोगों में इनका उपयोग शिरोविरेचन के लिये करना चाहिये, अथवा किन्हीं विशेष रोगों में ?

( गौरव ) शिर के भारीपन में, ( शिरःशूल ) शिर के दुखने में, (पीनस) नाक से दुर्गन्ध युक्त स्राव, कफ आता हो, (अर्द्धावभेदक) आधा शिर दुःखता हो, (कृमि-व्याधि) कृमि जन्य शिरो रोग में, (अपस्मार) मृगी में, (घ्राण नाश) घ्राण शक्ति के नष्ट होने पर, और (प्रमोहक) मूर्च्छा इन रोगों में उपयोग करना चाहिये ।

वमनकारक द्रव्य—

मदनं मधुकं निम्बं जीमूतं कृतवेधनम् ।
पिप्पलीकुटजेक्ष्वाकूण्येला धामार्गवाणि च ॥ ७ ॥
उपस्थिते श्लेष्मपित्ते व्याधावामाशयाश्रये ।
वमनार्थं प्रयुञ्जीत भिषग्देहमदूषयन् ॥ ८ ॥

मदन (मैनफल), मधुक (मुलहेठी), नीम (नीम की छाल), जीमूत (कड़ुवी तुरई), कृतवेधन (अमलतास), पिप्पली, कुटज ( कुड़ा ), इक्ष्वाकु ( कड़ुवी घिया या आल ), एला ( बड़ी इलायची), धामार्गव ( तुरई ), ये दस वस्तुएं श्लेष्म पित्त, कफपित्त जन्य व्याधि में, अथवा आमाशय में आश्रित व्याधि की अवस्था में, शरीर को बलपूर्वक कष्ट न पहुंचाते हुए वैद्य वमन के लिये देवे ।

इन में मदन, मधुक, जीमूत, कृतवेधन, कुटज, ईक्ष्वाकु और धामार्गव इनका फल लेना चाहिये, और पिप्पली, इलायची का भी फल तथा नीम की छाल लेनी चाहिये ।

विरेचन द्रव्य—

त्रिवृतां त्रिफलां दन्तीं नीलिनीं सप्तलां वचाम् ।
कम्पिल्लकं गवाक्षीं च क्षीरिणीमुदकीर्यकाम् ॥ ९ ॥
पीलून्यारग्वधं द्राक्षां द्रवन्तीं निचुलानि च ।
पक्वाशयगते दोषे विरेकार्थं प्रयोजयेत् ॥ १० ॥

त्रिवृत ( निशोथ ) त्रिफला ( हरड़, बहेड़ा, आंवला ), दन्ती ( नाग दन्ती ), नीलिनी ( नील का मूल ), सप्तला (सतवन, शिकेकाई), वच, कम्पिल्लक ( कमीला ), गवाक्षी ( इन्द्रायण ), क्षीरिणी ( दूधी घास ), उदकीर्या ( नाटा करञ्ज ), पीलु फल, आरग्वध ( अमलतास ), द्रवन्ती ( चीता मूल ), निचुल ( हिज्जल फल ), ये वस्तुएं दोष के पक्वाशय में स्थित होने पर विरेचन के लिये देनी चाहिये ( 'शरीर में अन्यत्र स्थित होने पर नहीं' ) ।

इन में त्रिवृत, नागदन्ती, सप्तला, गवाक्षी, क्षीरिणी, और द्रवन्ती का मूल लेना चाहिये, और नीलिनी, तथा वच का भी मूल और शेषों का फल ग्रहण करना चाहिये ।

आस्थापन और अनुवासन के द्रव्य—

पाटलीं चाग्निमन्थं च बिल्वं श्योनाकमेव च ।
काश्मर्यं शालपर्णीं च पृश्निपर्णीं निदिग्धिकाम् ॥ ११ ॥
बलां श्वदंष्ट्रां बृहतीमेरण्डं सपुनर्नवम् ।
यवान् कुलत्थान् कोलानि गुडूचीं मदनानि च ॥ १२ ॥
पलाशं कत्तृणं चैव स्नेहांश्च लवणानि च ।
उदावर्ते विबन्धेषु युञ्ज्यादास्थापने सदा ॥ १३ ॥
अत एवौषधगणात्संकल्प्यमनुवासनम् ।
मारुतघ्नमिति प्रोक्तः संग्रहः पाञ्चकर्मिकः ॥ १४ ॥

पाटली ( पाठा ), अग्निमन्थ ( अरणी ), बिल्व ( बेलगिरी ), श्योनाक ( टेंटु, सोनापाठा ), काश्मरी ( गम्भारी ), शालपर्णी ( सलवन ), पृश्निपर्णी ( पीठापर्णी ), निदिग्धिका (कटेरी, भटकटैया), बला (खरैंटी), श्वदंष्ट्रा ( गोखरु ), बृहती ( बड़ी कटेरी ), एरण्ड ( एरण्टमूल ), पुनर्नवा ( सांठी घास ), यव ( जौ ), कुलत्थ ( कुलथी ), कोल ( बेर ), गुडूची ( गिलोय ), मदन ( मैनफल ), पलाश (ढाक), कत्तृण ( रोहिष तृण ), स्नेह ( चारों स्नेह घी आदि ), लवण ( पांच नमक)

ये उनतीस द्रव्य (उदावर्त्त) अपान वायु की ऊर्ध्व गति होने पर, विबन्ध मल मूत्र आदि के अवरोध में और आस्थापन नामक वस्ति कर्म में प्रयोग करने चाहिये। इन्हीं औषधियों से अनुवासन तैल अर्थात् स्निग्ध वस्ति बना कर वायु को नष्ट करने के लिये प्रयोग करनी चाहिये। यह संक्षेप में पंच कर्म ( वमन, विरेचन, नस्य, आस्थापन और अनुवासन ) कह दिये हैं।

तान्युपस्थितदोषाणां स्नेहस्वेदोपपादनैः।
पञ्च कर्माणि कुर्वीत मात्राकालौ विचारयन् ॥ १५ ॥

उपस्थित दोषों के उन २ कर्मों से साध्य दोषों के उपस्थित होने पर, स्नेहन और स्वेदन का उपाय करके, शरीर-बल की अपेक्षा से मात्रा और काल को विचार कर वैद्य पंच कर्मों को करे।

मात्रा और काल के विचार करने की आवश्यकता ?

मात्राकालाश्रया युक्तिः, सिद्धिर्युक्तौ प्रतिष्ठिता।
तिष्ठत्युपरि युक्तिज्ञो द्रव्यज्ञानवतां सदा ॥ १६ ॥

पदार्थों की योजना मात्रा और काल पर अवलम्बित है। शरीरबल, अग्निबल, आयु, व्याधिबल, दोषबल आदि के अनुकूल मात्रा और विशेष समय में प्रयुक्त हुआ द्रव्य भली प्रकार अपने कार्य को कर सकता है।[1] सिद्धि चिकित्सित क्रिया की सफलता युक्ति में आश्रित है। योजना को जानने वाला वैद्य द्रव्य-औषध को जानने वालों में से सदा श्रेष्ठ है। ऊपर स्वस्थ तथा आतुर पुरुषों के लिये पंच कर्मों का उपदेश कर चुके।

रोगियों के लिये आहार विशेष यवागूः—

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि यवागूर्विविधौषधाः।
विविधानां विकाराणां तत्साध्यानां निवृत्तये ॥ १७ ॥

इसके आगे यवागू से अच्छे होने वाले नाना प्रकार के रोगों के नाश के लिये नाना प्रकार की औषधियों से सिद्ध यवागू (लाप्सी) कहेंगे।

---

१. जिस प्रकार मृदु-विरेचक औषधियां रात्रि को सोते समय लेने से उत्तम गुण करती हैं।

पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकनागरैः।
यवागूर्दीपनीया स्याच्छूलघ्नी चोपसाधिता॥ १८॥

चूंकि आरोग्यता का मूल साधन कोष्ठाग्नि है, इस लिये सब से मुख्य वस्तु कोष्ठाग्नि है। अतः अग्नि को सन्दीपन करने के लिये यवागू कहते हैं,

(१) पिप्पली, पिप्पली मूल (पीपला मूल), (चव्य) चांवका, (चित्रक) चीता, सोंठ इन से बनाई हुई यवागू (दीपनी) अग्नि वर्धक और शूलनाशक होती है।[1]

यवागू तीन प्रकार की है, १. यवागू जो छः गुने जल में पकती है, २. मण्ड चौदह गुने जल में और ३. विलेपी चार गुणे जल में पकाई जाती है।

दधित्थबिल्वचाङ्गेरीतक्रदाडिमसाधिता।
पाचनी ग्राहिणी पेया,

(२) दधित्थ (कैथ), बिल्व (बेलगिरी-गूदा), चांगेरी (चौपतिया), तक्र (छाछ), दाडिम (अनारदाना) इन से बनाई हुई यवागू 'पाचनी' पाचन करने वाली 'ग्राहिणी' अर्थात् स्तम्भक वा मल को रोकने वाली है।

सवाते पाञ्चमूलिकी॥ १९॥

(३) पंच मूल बृहत्पञ्चमूल शालपर्णी, पृश्निपर्णी, कंटेरी, बड़ी कंटेरी और गोखरू यह पांच वातहर हैं इनसे साधित यवागू वातविकार के लिये उपयोगी है।

शालिपर्णीबलाबिल्वैः पृश्निपर्ण्या च साधिता।
दाडिमाम्ला हिता पेया पित्तश्लेष्मातिसारिणाम्॥ २०॥

(४) 'शालपर्णी (साळवन), बला (खरैंटी), बिल्व (बेलगिरी),

१. पिप्पली आदि सब साधन द्रव्य मिलकर एक कर्ष अर्थात् चार मासे लेने चाहियें। इनको थोड़ा कूट लेना चाहिये, पकाने में आधा पानी जलाना चाहिये, पानी की मात्रा के भेद से नाना भेद हो जाते हैं।

और 'पृश्निपर्णी' ( पीठापर्णी ) इन से बनाई तथा अनार के रस से खट्टी की हुई यवागू पित्त-श्लेष्म जन्य अतिसार रोग में हितकारी है।

पयस्यर्धोदके छागे ह्रीबेरोत्पलनागरैः।
पेया रक्तातिसारघ्नी पृश्निपर्ण्या च साधिता ॥ २१ ॥

( ५ ) बकरी का जितना दूध हो, उससे आधा पानी इस में मिला कर ( मिलित परिमाण छः गुणा ), ह्रीबेर ( वाला, नेत्रवाला ), उत्पल ( कमलगट्टा ) और सोंठ, अथवा पृष्टपर्णी (पिठवन) ये एक कर्ष मात्रा लेकर यवागू सिद्ध करनी चाहिये। यह यवागू रक्तातिसार को नष्ट करती है।

दद्यात्सातिविषां पेयां सामे साम्लां सनागराम्।

( ६ ) अतिविषा ( अतीस ), नागर ( सोंठ ) इनके कषाय अथवा कल्क से छः गुणे जल में यवागू सिद्ध करे, इसे अनार के रस से खट्टी कर के आमातिसार ( रक्तातिसार ) में दे।

श्वदंष्ट्राकण्टकारीभ्यां मूत्रकृच्छ्रे सफाणिताम् ॥ २२ ॥

( ७ ) मूत्र कृच्छ्र रोग में श्वदंष्ट्रा ( गोखरू ) और कण्टकारी (कटेरी) इन के कषाय या कल्क से छः गुणे जल में यवागू सिद्ध करके इस में फाणित ( राब, आधा पका गुड़ ) डाल दे।

विडङ्गपिप्पलीमूलशिग्रुभिर्मरिचेन च।
तक्रसिद्धा यवागूः स्यात्क्रिमिघ्नी ससुवर्चिका ॥ २३ ॥

( ८ ) वायविडंग, पिप्पलीमूल, शिग्रु ( सहजना ) और मरिच इनके कल्क से छः गुणे तक्र में सिद्ध की हुई यवागू से सुवर्चिका ( सौवर्चल नमक ) डालकर रोगी को देने से क्रिमि नष्ट होते हैं। यहां पानी के स्थान पर तक्र का प्रयोग करे।

मृद्वीकासारिवालाजापिप्पलीमधुनागरैः।
पिपासाघ्नी,

( ९ ) मृद्वीका ( द्राक्षा, दाख ) सारिवा ( अनन्तमूल ), लाजा

(खीलें), पिप्पली, और सोंठ इन के कल्क या कषाय से यवागू को छः गुणे जल में सिद्ध करे। ठण्डा होने पर इस में शहद मिला कर पीने से प्यास शान्त होती है।

विषघ्नी च सोमराजीविपाचिता ॥ २४ ॥

( १० ) सोमराजी ( बावची ) से सिद्ध की हुई यवागू 'विषघ्नी' अर्थात् खाये हुए विष को नष्ट करने वाली है।

सिद्धा वराहनिर्यूहे यवागूर्बृंहणी मता।

( ११ ) सुअर के मांस रस में सिद्ध की हुई यवागू पुष्टि कारक होती है।

गवेधुकानां भृष्टानां कर्षणीया समाक्षिका ॥ २५ ॥

( १२ ) भूने हुए गेहुंओं के सत्तू से बनाई हुई यवागू में शहद मिला कर लेने से शरीर पतला होता है।

सर्पिष्मती बहुतिला स्नेहनी लवणान्विता।

( १३ ) घी वाली, तिलयुक्त नमकीन यवागू स्नेहकारक है। यह शरीर को स्निग्ध करती है। तिलों के साथ कुछ चावल मिलालें। यवागू सिद्ध करके फिर इस में घी और नमक मिलावें।

कुशामलकनिर्यूहे श्यामाकानां विरूक्षणी ॥ २६ ॥

( १४ ) कुश ( दाभ ) की जड़ और आमलक ( आंवले का फल ) इनको एक २ कर्ष लेकर छः गुणे जल में कषाय करे इस में श्यामाक तण्डूल पाक कर के सिद्ध करनी चाहिये। यह पान करने योग्य यवागू शरीर में रूक्षता उत्पन्न करती है।

दशमूलीशृता कासहिक्काश्वासकफापहा।

( १५ ) दशमूल ( शालपर्णी, पृश्निपर्णी, कटेरी, बृहती, गोखरू, बिल्व, श्योनाक, अरणी, गम्भारी, पाठा ) से सिद्ध की हुई यवागू कास, हिक्का, श्वास और कफ को नष्ट करती है।

यमके मदिरासिद्धा पक्वाशयरुजापहा ॥ २७ ॥

( १६ ) यमक अर्थात् समान भाग घी और तैल लेकर इन में भूनी हुई एवं पानी के स्थान पर मदिरा लेकर उनमें सिद्ध की हुई यवागू ( मदिरा मिलाकर देने से ) पक्वाशय की पीड़ा को मिटाती है।[1]

शाकैर्मांसैस्तिलैर्माषैः सिद्धा वर्चो निरस्यति ।

( १७ ) 'शाक' (हरी सब्जियां) मांस, तिल, माष ( उड़द ) इन के कल्क और कषाय से सिद्ध की हुई यवागू मल को बाहर निकालती है।

जम्ब्वाम्रास्थिदधित्थाम्लबिल्वैः सांग्राहिकी मता ॥ २८ ॥

( १८ ) जम्बु-अस्थि ( जामुन की गुठली ), आम्रास्थि ( आम की गुठली की गिरी ) दधित्थाम्ल ( कैथ कच्चा, खट्टी अवस्था में ), बिल्व ( बेलगिरी कच्चे हरे ), इन से सिद्ध की हुई यवागू 'स्तम्भक' है।

क्षारचित्रकहिङ्ग्वम्लवेतसैर्भेदिनी मता ।

( १९ ) क्षार ( जवाखार[2] ), चित्रक ( चीतामूल ), हींग, अम्लवेतस ( अमलवेत ), इन से सिद्ध की हुई यवागू मल को भेदन करके बाहर निकालती है।

अभयापिप्पलीमूलविश्वैर्वातानुलोमनी ॥ २९ ॥

( २० ) अभया ( जंगी हरड़ ), पीपला मूल और विश्वा ( सोंठ ), इनसे सिद्ध की हुई यवागू वात का अनुलोमन अर्थात् कफ वातादि, दोषों का परिपाक करके मल को अच्छी प्रकार से बाहर करती है।

---

१ 'यमक' 'एक भाग घी और एक भाग तैल परस्पर समान और एक भाग मदिरा लेनी चाहिये। अथवा मूंग की दाल और सांठी के चावल परस्पर समान भाग मिलाकर मदिरा में यवागू सिद्ध करनी चाहिये। (जल्प कल्पतरु)

२. जवाखार बनाने के लिये हरे जौं को आग में स्वच्छ स्थान में जला लेना चाहिये। फिर इस को पानी में घोलकर वस्त्र में से छान लेना चाहिये। छाने हुए पदार्थ को आग पर गरम करके शुष्क कर लेना चाहिये।

तक्रसिद्धा यवागूः स्याद्धृतव्यापत्तिनाशिनी ।

( २१ ) छाछ में सिद्ध की हुई यवागू घी के अधिक खाने से उत्पन्न विकार को नष्ट करती है ।

तैलव्यापदि शस्ता तु तक्रपिण्याकसाधिता ॥ ३० ॥

( २२ ) छाछ और पिण्याक ( खल ) के कल्क से सिद्ध की हुई यवागू ( तैल के अधिक खाने से उत्पन्न व्याधि में देने योग्य है ।

गव्यमांसरसैः साम्ला विषमज्वरनाशिनी ।

( २३ ) गाय के दूध अथवा मांस के रस में सिद्ध की हुई यवागू को अनार, आंवला आदि ज्वर नाशक खटाई से खट्टा करके देने पर विषम ज्वर नष्ट होता है ।

कण्ठ्या यवानां यमके पिप्पल्यामलकैः शृता ॥ ३१ ॥

( २४ ) जौं को समान भाग घी और तैल में भूनकर पिप्पली और आंवले इन के कषाय या कल्क से सिद्ध की हुई यवागू स्वर-कण्ठ के रोगों के लिये हितकर है ।

ताम्रचूडरसे सिद्धा रेतोमार्गरुजापहा ।

( २५ ) 'ताम्रचूड, अर्थात् कुक्कुट के मांस के रस में सिद्ध की हुई यवागू शुक्र मार्ग (Vasa-Defrence) की पीड़ा को मिटाती है ।

समाषविदला वृष्या घृतक्षीरोपसाधिता ॥ ३२ ॥

( २६ ) जल के स्थान पर दूध और घृत यथापरिमाण में लेकर इनमें उड़द की दाल या इसकी पिसी हुई पिट्ठी को पहिले घी में भूनकर दूध में यवागू सिद्ध करनी चाहिये । यह शुक्रवर्धक है ।

उपोदिकादधिभ्यां तु सिद्धा मदविनाशिनी ।

( २७ ) उपोदिका अर्थात् पोदीने को कल्क रूप में तथा दही को पानी के स्थान में लेकर यवागू सिद्ध करनी चाहिये । यह यवागू धतूरे आदि के विष को नष्ट करती है ।

क्षुधं हन्यादपामार्गक्षीरगोधारसे शृता ॥ ३३ ॥

( २८ ) चिरचिटे के चावलों को दूध और गोह के मांस रस में पका कर यवागू सिद्ध करे। इस से भूख का नाश होता है। यहां पर तण्डुल या साठे चावल नहीं प्रयुक्त होंगे।

उपसंहार—

तत्र श्लोकाः।

अष्टाविंशतिरित्येता यवाग्वः परिकीर्तिताः।
पञ्चकर्माणि चाश्रित्य प्रोक्तो भैषज्यसंग्रहः॥ ३४॥
पूर्वं मूलफलज्ञानहेतोरुक्तं यदौषधम्।
पञ्चकर्माश्रयज्ञानहेतोस्तत्कीर्तितं पुनः॥ ३५॥

इस अध्याय में अट्ठाईस प्रकार की यवागू (लप्सी) कह दी है। और पंच कर्म ( वमन, विरेचन, नस्य, आस्थापन और अनुवासन ) इन के योग्य औषधियां भी कह दी हैं।

मूलिनी, फलिनी आदि का ज्ञान कराने के लिये जो औषधियां प्रथम अध्याय में कही हैं, ये औषधियां पंच कर्मों से साध्य व्याधियों में उपयुक्त हैं इसलिये यहां पर फिर लिखी हैं।

स्मृतिमान् युक्तिहेतुज्ञो जितात्मा प्रतिपत्तिमान्।
भिषगौषधसंयोगैश्चिकित्सां कर्तुमर्हति॥ ३६॥

( स्मृतिमान् ) स्मरण शक्ति वाला, ( हेतुज्ञ ) रोग के कारण को जानने वाला, ( युक्तिज्ञ ) योजना, व्याधि के साधन रूप भैषज्य की कल्पना को जानने वाला, अथवा मात्रा की भांति द्रव्य, व्याधि बल, और व्याधित रूप को जानने वाला, 'जितात्मा' श्रम-प्रमाद रहित, ( प्रतिपत्तिमान् ) उत्तम मति वाला, वैद्य औषधियों के योग से ( उपचार करने में समर्थ हो सकता है )।

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने भेषजचतुष्केऽपामार्गतण्डुलीयो नाम द्वितीयोऽध्यायः॥ २॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः ।

अथात आरग्वधीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

रोगीं की हितकामना से यवागू कहकर उसी प्रसंग में प्रदेह चूर्ण आदि कहते हैं । इसके लिये 'आरग्वधीय' नामक तीसरे अध्याय का व्याख्यान करते हैं ऐसा भगवान आत्रेय कहते हैं । इस अध्याय का आरम्भ 'आरग्वध' से हुआ है, इसलिये इस अध्याय का नाम आरग्वधीय है ।

आरग्वधः सैडगजः करञ्जो वासा गुडूची मदनं हरिद्रे ।
श्र्याह्वः सुराह्वः खदिरो धवश्च निम्बो विडङ्गं करवीरकत्वक् ॥ ३ ॥
ग्रन्थिश्च भौर्जो लशुनः शिरीषः सलोमशो गुग्गुलुकृष्णगन्धे ।
फणिज्जको वत्सकसप्तपर्णौ पीलूनि कुष्ठं सुमनःप्रवालाः ॥ ४ ॥
वचा हरेणुस्त्रिवृता निकुम्भो भल्लातकं गैरिकमञ्जनं च ।
मनःशिलाले गृहधूम एला कासीसमुस्तार्जुनरोध्रसर्जाः ॥ ५ ॥
इत्यर्धरूपैर्विहिताः षडेते गोपित्तपीताः पुनरेव पिष्टाः ।
सिद्धाः परं सर्षपतैलयुक्ताश्चूर्णप्रदेहा भिषजा प्रयोज्याः ॥ ६ ॥
कुष्ठानि कृच्छ्राणि नवं किलासं सुरेन्द्रलुप्तं किटिभं सदद्रु ।
भगन्दरार्शांस्यपचीं सपामां हन्युः प्रयुक्तास्त्वचिरान्नराणाम् ॥ ७ ॥

'आरग्वध' से लेकर 'सर्ज' इस शब्द तक तीन श्लोकों में कहे हुए छः योग हैं, इनको गाय के पित्त में पीस कर काम में लाना चाहिये । यथा—(१) आरग्वध (अमलतास), एडगज (पनवाड़), करञ्ज (नाटा करंज के बीज) वासा (वासे के पत्ते), गुडूची (गिलोय), मदन (मैनफल), दो हरिद्रा (हल्दी और दारु हल्दी) । ( २ ) श्र्याह्व (नवनीत खोटी-Gum olibanum गन्दा बिरोजा), सुरा ( देवदारु ), खदिर (खैर), और धव (धाय), खैर और धाय का सार; निम्ब ( नीम के पत्ते ), विडंग ( वायविडंग ),

करवीर त्वक् (कनेर की छाल) यह दूसरा। ( ३ ) भोजपत्र की गांठें, लशुन ( लहसन ), शिरीष ( सिरस की छाल ), लोमशा ( जटामांसी ), गूगल, कृष्णगन्धा (सहजना) यह तीसरा। ( ४ ) फणिज्झक ( मरवा ) वत्सक ( इन्द्र जौ ), सप्तपर्ण ( सातवन ), पील कुष्ट ( कूठ ), सुमनः प्रवाल (चमेली के फूल या कोमल पत्ते) यह चौथा। ( ५ ) वचा (वच), हरेणु ( रेणुका बीज, मेंहदी के बीज) त्रिवृत् (निशोथ), निकुम्भ (दन्ती, जमाल गोटा की जड़), भल्लातक (भिलावा), गैरिक (गेरू), अंजन (रसाञ्जन, अथवा Sulphide of lead सीसक का गन्धिन) यह पांचवां, ६. मनःशिला (मैंनसिल), आल ( हरिताल ), गृहधूम (घर का धुंआसा), एला (बड़ी इलायची), कासीस (पुष्प कासीस), लोध्र (पठानी लोध), अर्जुन (अर्जुन वृक्ष की छाल), मुस्ता (नागरमोथा), सर्ज (राल) यह छठा योग हुआ।

इनमें से किसी एक योग को चूर्ण के रूप में तैयार करके गाय के पित्त के साथ फिर पीसे। फिर इनको सरसों के तेल में मिला कर द्रव रूप बनाकर लगाने से कृच्छ्र ( कष्टसाध्य ) कुष्टरोग, ( नया किलास एक प्रकार के कुष्ट भेद), (इन्द्रलुप्त, बालों का गिरना), किटिभ ( कुष्टभेद ) दद्रु ( दाद Ring worm), भगन्दर, ( बवासीर), चर्मकील (मस्से), अपची न पकने वाली गांठें और पामा ( खाज ) शीघ्र ही मनुष्यों के नष्ट होते हैं।

अब सातवां योग कहते हैं—

कुष्टं हरिद्रे सुरसं पटोलं निम्बाश्वगन्धे सुरदारु शिग्रु।
ससर्षपं तुम्बुरुधान्यवन्यं चण्डां च चूर्णानि समानि कुर्यात्॥ ८॥
तैस्तक्रयुक्तैः प्रथमं शरीरं तैलाक्तमुद्वर्तयितुं यतेत।
तेनास्य कण्डूः पिडकाः सकोठाः कुष्टानि शोफाश्च शमं व्रजन्ति॥९॥

कुष्ट (कूठ), दोनों हल्दी (दारु हल्दी और हल्दी), सुरसा (तुलसी), पटोल (परवल), निम्ब (नीम के पत्ते), अश्वगन्धा (असगन्ध), सुरदारु

( देवदार ), शिग्रु ( सहजना ), सर्षप ( श्वेत सरसों ), तुम्बुरु, धान्य ( धनिया ), वन्य ( कैवर्त्त मुस्ता, जलमोथा ), चण्डा ( शंख पुष्पी) इन पन्द्रह औषधियों को परस्पर समान भाग लेकर चूर्ण कर लेना चाहिये । इस चूर्ण को छाछ में पीसकर शरीर पर लगाना चाहिये । शरीर पर लगाने से पूर्व तैल का उबटन लगा लेना चाहिये । इस लेप के लगाने से कण्डू ( खाज़ ), पिडिका ( छोटी २ फुन्सियां ), कोठ ( न दबने वाली फुन्सियां) कुष्ठ ( कोढ ) और शोफ़ ( सूजन ) नष्ट होते हैं ।

आठवां योग—

कुष्ठामृतासङ्गकटङ्कटेरीकाशीसकम्पिल्लकरोध्रमुस्ताः ।
सौगन्धिकं सर्जरसो विडङ्गं मनःशिलाले करवीरकत्वक् ॥ १० ॥
तैलाक्तगात्रस्य कृतानि चूर्णान्येतानि दद्यादवचूर्णनार्थम् ।
दद्रुः सकण्डूः किटिभानि पामा विचर्चिका चैव तथैति शान्तिम् ॥११॥

कुष्ठ ( कूठ ), अमृता ( गिलोय ), संग ( नीला तुत्थ ), कटंकटेरी ( दारु हल्दी ), काशीस ( हीरा कसीस ), कम्पिल्लक ( कमीला ), मुस्त ( नागर मोथा ), लोध्र ( पठानी लोध ), सौगन्धिक ( कह्लार पुष्प, सुगन्धि ), सर्जरस ( राल ), मनःशिला ( मैनसिल ), आल ( हरताल ), करवीर त्वक् ( कनेर की छाल ) इन चौदह औषधियों का चूर्ण करके अव चूर्ण ( अर्थात् मलने ) के लिये देना चाहिये । प्रथम शरीर पर तैल की मालिश कर लेनी चाहिये । इस से दाद, कण्डू, खाज़, ( किटिभ ) कुष्ठ, (पामा) विसर्प (Eczema), (विचर्चिका) स्राव युक्त फुन्सियां, नष्ट होती हैं ।

नवां योग—

मनःशिलाले मरिचानि तैलमार्कं पयः कुष्ठहरः प्रदेहः ।

मनःशिला ( मनसिल ), आल ( हरताल ), मरिच, तैल ( सरसों का तेल कुष्ठ हर होने से ), 'आर्कं पयस्' (आक का दूध) इन को परस्पर मिला कर लेप बना कर लगाने से कुष्ठ अच्छा होता है ।

इस योग में पानी का मेल नहीं करना चाहिये, अपितु आक के दूध में ही सब बनाना चाहिये।

दसवां योग—

तुत्थं विडङ्गं मरिचानि कुष्टं लोध्रं च तद्वत् समनःशिलं स्यात् ॥ १२ ॥

तुत्थ ( नीला थोथा ), विडंग ( वायविडंग ), मरिचा ( मरिच ), कुष्ठ ( कूठ ), लोध्र ( पठानी लोध ), मनःशिला ( मैनसिल ) इन के चूर्ण को पूर्व की भांति आक के दूध में मिलाकर लगाना चाहिये।

ग्यारहवां लेप—

रसाञ्जनं सप्रपुन्नाडबीजं युक्तः कपित्थस्य रसेन लेपः।

रसाञ्जनं ( रसौंत या Sulphide of lead अथवा Crude Antimony ), प्रपुन्नाड बीज ( पनवाड़ के बीज ), इन को कपित्थ ( कैथ ) के पत्तों के रस में मिलाकर लगाने से कुष्ठ रोग नष्ट होता है। पानी का उपयोग नहीं करना चाहिये।

बारहवां योग—

करञ्जबीजैडगजं सकुष्टं गोमूत्रपिष्टं च परः प्रदेहः ॥ १३ ॥

करंज ( नाटा करंज बीज ), ऐडगज ( चक्रमर्द ) और कुष्ठ (कूठ), इन को गोमूत्र में पीस कर लेप करने से कुष्ठ नष्ट होता है।

तेरहवां योग—

उभे हरिद्रे कुटजस्य बीजं करञ्जबीजं सुमनःप्रवालान्।
त्वचं समध्यां हयमारकस्य लेपं तिलक्षारयुतं विदध्यात् ॥ १४ ॥

दोनों प्रकार की हल्दी ( साधारण हल्दी और दारु हल्दी ), कुटज बीज ( इन्द्रजौ ), करंज बीज ( करञ्जुए का बीज ); सुमनः प्रवाल ( चमेली के कोमल नये पत्ते ), हयमारक ( कनेर ) की अन्दर की त्वचा, मज्जा एवं अस्थि, और तिलक्षार (तिल की नाल का क्षार भस्म) इनका लेप बना कर लगाने से कुष्ठ रोग मिटता है।

चौदहवां योग—

मनःशिला त्वक्कुटजात्सकुष्ठात् सलोमशः सैडगजः करञ्जः ।
ग्रन्थिश्च भौर्जः करवीरमूलं चूर्णानि साध्यानि तुषोदकेन ॥ १५ ॥
पलाशनिर्दाहरसेन चापि कर्षोद्धृतान्याढकसंमितेन ।
दर्वीप्रलेपं प्रवदन्ति लेपमेतत्परं कुष्ठनिपूदनाय ॥ १६ ॥

मनःसिल, कुटज त्वक् ( कूड़े की छाल ); कुष्ठ ( कूठ ) लोमश, ( जटामांसी ), ऐडगज ( चक्रमर्द ), करंज ( करंजुआ ), भौर्ज ( भोज पत्र की गांठें ), करवीर ( कनेर की जड़ ), ये आठों द्रव्य प्रत्येक एक एक कर्ष (दो २ तोला) तुषोदक ( यव काञ्जिक ) एक आढ़क (८ सेर) तथा 'पलाश-निर्दाह रस' अर्थात् ढाक के वृक्ष को जलाने से उत्पन्न रस[1] एक आढ़क परिमाण (८ सेर) लेकर पाक करना चाहिये । पाक इतना करना चाहिये कि यह कड़छी पर चिपटने लगे । यह प्रलेप कुष्ठ रोग को नष्ट करने के लिये श्रेष्ठ है ।

पन्द्रहवां योग—

पर्णानि पिष्ट्वा चतुरङ्गुलस्य तक्रेण पर्णान्यथ काकमाच्याः ।
तैलाक्तगात्रस्य नरस्य कुष्ठान्युद्वर्तयेदश्वहनच्छदैश्च ॥ १७ ॥

अमलतास के पत्तों, मकोय के पत्तों को और अश्वहनच्छद (कनेर) के पत्तों को ( छाछ के साथ पीसकर ), शरीर पर तैल की मालिश करके) कुष्ठ रोग में मले ।

कई विद्वान् 'काकमाच्याः पर्णानि' शब्द से एक अन्य योग की कल्पना करते हैं । इसी प्रकार "अश्वहनच्छदैश्च" इस से तीसरा योग मानते हैं ।

१. ढाक के वृक्ष की प्रधान मुख्य जड़ को काट कर इस के नीचे एक मिट्टी का घड़ा रख देना चाहिये । और ऊपर के भाग को जलाना चाहिये । जलाने पर जो रस निकलता है, उस रस को लेना चाहिये । आज कल खैर या शीशम का तैल पाताल यन्त्र से निकलते हैं ।

सोलहवां योग—

कोलं कुलत्थाः सुरदारु रास्ना मापातसीतैलफलानि कुष्ठम् ।
वचा शताह्वा यवचूर्णमम्लमुष्णानि वातामयिनां प्रदेहः ॥ १८ ॥

कोल ( झाड़ी के बेर ), कुलत्थ ( कुलत्थी ), सुरदारु ( देवदारु ), रास्ना ( रायसन ), माप ( उड़द ), अतसी ( अलसी ), तैलफल ( एरण्ड के बीज ), कुष्ठ ( कूठ ), त्वचा ( वच ), शताह्वा ( सौंफ ), और यवचूर्ण ( यवक्षार ) इनको 'अम्ल' ( कांजी ) के साथ पीसकर प्रलेप बनाकर गरम करके वातरोगी के लिये प्रयुक्त करे। इस से वातरोग नष्ट होते हैं ।।

सत्रहवां योग—

आनूपमत्स्यामिषवेसवारैरुष्णैः प्रदेहः पवनापहः स्यात् ।
स्नेहैश्चतुर्भिर्दशमूलमिश्रैर्गन्धौषधैश्चानिलजित्प्रदेहः ॥ १९ ॥

आनूपामिष ( जलप्राय देश में चरने वाले पशुओं का मांस ), मत्स्यामिष ( मच्छलियों का मांस ) इन से बनाये हुए वेसवार ( अस्थि रहित मांस को भाप से स्विन्न करके शिला पर पीस लेना चाहिये, फिर इस में गुड़, घी, पिप्पली, मरिच मिलाने से वेसवार बनता है )। इस को गरम करके लेप करने से वायु का नाश होता है ।

अठारहवां योग—

घी, तैल, वसा और मज्जा इन चार स्नेहों को दशमूल के साथ मिला कर अथवा चारों स्नेहों को ज्वर अधिकार में कही चन्दन आदि सुगन्धित ओषधियों के साथ मिलाकर लेप करने से वातविकर नष्ट होते हैं ।

यहां पर न कहने पर भी पानी मिलाना चाहिये ।

उन्नीसवां योग—

तक्रेण युक्तं यवचूर्णमुष्णं सक्षारमार्तिं जठरे निहन्यात् ।

जौ के चून को यवखार के साथ छाछ में पीसकर पेट पर लगाने से पीड़ा को नष्ट करता है ।

बीसवां योग—

कुष्ठं शताह्वां सवचां यवानां चूर्णं सतैलाम्लमुशन्ति वाते ॥ २० ॥

कुष्ठ (कूठ), शताह्वा (सौंफ), वचा (वच), जौ के आटे को तिल के तैल और अम्ल (कांजी) में मिलाकर लगाने से वातविकार नष्ट होते हैं।

इक्कीसवां योग—

उभे शताह्वे मधुकं मधूकं बलां पियालं च कशेरुकं च ।
घृतं विदारीं च सितोपलां च कुर्यात्प्रदेहं पवने सरक्ते ॥ २१ ॥

सौंफ और सोया, मधुक ( मुलहठी ), मधूक ( महुवा ) बला ( खरैंटी ), पियाल ( प्याल, पकने पर यह काला फल होता है, जिसमें से चिरौंजी निकलती है ), कशेरू, घृत ( गाय का ) विदारी कन्द, सितोपला ( मिश्री, खड़ी शक्कर ), इनका पानी के साथ लेप वातरक्त रोग में लाभदायक है।

बाईसवां योग—

रास्नां गुडूचीं मधुकं बले द्वे सजीवकं सर्षभकं पयश्च ।
घृतं च सिद्धं मधुशेषयुक्तं रक्तानिलार्त्तिं प्रणुदेत्प्रदेहः ॥ २२ ॥

रास्ना, गुडूची (गिलोय), मधुक (मुलहठी), दोनों प्रकार की बलाएं (खरैंटी और अतिबला—सफेद और पीले फूल की खरैंटी ), जीवक, ऋषभक, गाय का दूध; गाय का घी, मधुशेष ( मोम ) इनसे सिद्ध घी रूप लेप वातरक्त रोग को नष्ट करता है। इस योग से घृत सिद्ध किया जाता है।[1]

---

१. रास्ना से लेकर ऋषभक तक सब ओषधियों का कल्क बनाना चाहिये। यह कल्क घी, स्नेह से चतुर्थांश होना चाहिये। और दूध घी स्नेह से दूना होना चाहिये। इससे घी सिद्ध करना चाहिये। घी सिद्ध होने पर वस्त्र में से, छान कर उष्णावस्था में ही इसमें मोम मिला देनी चाहिये। मोम की मात्रा स्नेह से चतुर्थांश अर्थात् कल्क के बराबर होनी चाहिये।

तेईसवां योगः—

वाते सरक्ते सघृतः प्रदेहो गोधूमचूर्णं छगलीपयश्च ।

गोधूम (गेहूं) के चूर्ण और बकरी के दूध और घी के साथ मिलाकर लगाने से वातरक्त रोग मिटता है। यहां भी दूध में गेहूं के चूर्ण के साथ घी सिद्ध कर लेना चाहिये।

चौबीसवां योग—

नतोत्पलं चन्दनकुष्ठयुक्तं शिरोरुजायां सघृतः प्रदेहः ॥ २३ ॥

'नत' ( तगर ), उत्पल ( नीला कमल ), चन्दन, कुष्ठ ( कूठ ) इनके चूर्ण को घी में मिलाकर शिर पर, माथे पर लगाने से शिर की पीड़ा मिटती है।

पचीसवां योग—

प्रपौण्डरीकं सुरदारु कुष्ठं यष्ट्याह्वमेला कमलोत्पले च ।
शिरोरुजायां सघृतः प्रदेहो, लोहैरकापद्मकचोरकैश्च ॥ २४ ॥

प्रपौण्डरीक ( पुण्डरीक काष्ठ ), सुरदारु ( देवदारु ), कुष्ठ ( कूठ ) यष्ट्याह्व ( मुलहठी ), एला ( बड़ी इलायची ), कमल ( श्वेत कमल, कमल गट्टा ), उत्पल ( नीला कमल ), लोह ( अगर ), ऐरक ( तृण विशेष (Typha angustifolia) टायफा अंगस्टिफोलिया ), पद्मक ( पद्माख ) और चोरक ( चोरपुष्पी, सुगन्धित द्रव्य है, पर्वतीय लोग दाल आदि में गेरते हैं ), इनको घी में मिलाकर शिर दुखने पर माथे में लगाने से आराम मिलता है।

यहां पर पीसने के लिये पानी मिला लेना चाहिये।

छब्बीसवां योगः —

रास्ना हरिद्रे नलदं शताह्वे द्वे देवदारूणि सितोपलां च ।
जीवन्तिमूलं सघृतं सतैलमालेपनं पार्श्वरुजासु कोष्णम् ॥ २५ ॥

रास्ना, दोनों हरिद्रा (हल्दी और दारु हल्दी), नलद (जटामासी), दोनों शताह्वा (सौंफ और सोया), देवदारु, सितोपला (मिश्री), जीवन्ती

का मूल, इनके चूर्ण को घृत और तैल ( तिल का तैल ) में ( ये घी तैल दोनों परस्पर समान भाग हों ) मिलाकर गरम करके ( पार्श्व शूल Pleurisy ) में लेप करना चाहिये।

सत्ताईसवां योग—

शैवालपद्मोत्पलवेत्रतुङ्गं प्रपौण्डरीकाण्यमृणाललोध्रम्।
प्रियङ्गुकालीयकचन्दनानि निर्वापणः स्यात्सघृतः प्रदेहः ॥ २६ ॥

शैवाल ( सरवाल ), पद्म ( पद्माख ), उत्पल ( नील कमल ), वेत्र ( श्रेष्ठ वेत, छोटी वेत ), तुंग ( कमल का केशर ), प्रपौण्डरीक ( पुण्डरीयक ), अण्य ( जीवन्ती ), मृणाल ( कमल नाल, भिस तन्तु ), लोध ( पठानी ) प्रियंगू ( फूल प्रियंगु ), कालीयक (चन्दन भेद, हरि चन्दन), और चन्दन इनको ( पानी में पीस कर ) सब द्रव्यों के समान घी मिलाकर लेप करने से त्वचा का दाह, आग से जले की जलन शान्त होती है।

अट्ठाईसवां योग—

सितालतावेतसपद्मकानि यष्ट्याह्वमैन्द्री नलिनानि दूर्वा।
यवासमूलं कुशकाशयोश्च निर्वापणः स्याज्जलमेरका च ॥ २७ ॥

सिता ( श्वेत दूब ), लता ( प्रियगू या सारिवा ), वेतस ( जल वेतस ), यष्टि ( मुलहठी ), ऐन्द्री ( इन्द्रायण ), 'नलिन' ( नीला कमल ), दूर्वा ( दूब ), यवासमूल (धमासे की जड़ ), कुश ( दाभ ), काश की जड़, जल ( वालक ), ऐरक ( होगला अथवा मजीठ ) इन को जल के साथ पीसकर लेप करने से त्वचा की जलन शान्त होती है।

उनतीसवां योग—

शैलेयमेलाऽगुरु चाथ कुष्ठं चण्डा नतं त्वक्सुरदारु रास्ना।
शीतं निहन्यादचिरात् प्रदेहो,

शैलेय ( शिलाजित ), एला ( बड़ी इलायची ) अगर, कुष्ठ ( कूठ ), चण्डा ( चोर पुष्पी या दूब ), नत ( तगर ), त्वक् ( दाल-

चीनी ), सुरदारु ( देवदार ), रायसन, इनको पानी में पीस कर लेप करने से शीत, ठण्डक नष्ट होती है ।

तीसवां योग—

विषं शिरीषस्तु ससिन्धुवारः ॥ २८ ॥

'शिरीष' ( सिरस ) को सिन्धुवार ( सम्भालु के पत्ते ) के साथ पीसकर मलाने से विष दोष नष्ट होता है ।

इकतीसवां योग—

शिरीषलामज्जकहेमलोध्रैस्त्वग्दोषसंस्वेदहरः प्रघर्षः ।

शिरीष ( सिरस ), लामज्जक ( उशीर, खस ), हेम ( नागकेसर ), लोध्र ( पठानी लोध ), इन को चूर्ण बनाकर शरीर पर रगड़ने मलने से त्वचा के रोग एवं पसीने का अधिक आना नष्ट होता है ।

बत्तीसवां योग—

पत्राम्बुलोध्राभयचन्दनानि शरीरदौर्गन्ध्यहरः प्रदेहः ॥ २९ ॥

पत्र ( तेजपात ), अम्बु ( नेत्रवाला ), लोध्र ( पठानी लोध ), अभय ( उशीर, खस), और श्वेत चन्दन इनको पानी में पीसकर लेप करने से शरीर की दुर्गन्ध मिटती है ।

तत्र श्लोकः ।

इहात्रिजः सिद्धतमानुवाच द्वात्रिंशतं सिद्धमहर्षिपूज्यः ।
चूर्णप्रदेहान्विविधामयघ्नानारग्वधीये जगतो हितार्थम् ॥ ३० ॥

सिद्ध एव ऋषियों से पूजित प्रशंसित कृष्णात्रेय पुनर्वसु ने ३२ प्रकार के, न कम और न अधिक, सिद्ध योगों के नाना प्रकार के रोगों को नष्ट करने वाले प्रलेप जगत् के लाभ के लिये कहे हैं ।

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने भेषजचतुष्के आरग्वधीयो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः

अथातः षड्विरेचनशताश्रितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

इसके आगे 'षड्विरेचन' से आरम्भ किये जाने वाले अध्याय का अवतरण करते हैं। भगवान् आत्रेय ने कहा है।

शरीर के लिये अन्तः परिमार्जन और बहिःपरिमार्जन की औषधियों को पूर्व अध्यायों में कहकर अवशिष्ट परिमार्जन की औषधियों को कहते हैं।

इह खलु षड्विरेचनशतानि भवन्ति, षड् विरेचनाश्रयाः,

इस तंत्र में छः सौ विरेचन योग हैं। न अधिक और न कम।

'विरेचन' शब्द उभयार्थ वाचक है। अर्थात् शरीर के अधोभाग से मल निःसारण का नाम भी विरेचन है और शरीर के ऊर्ध्व भाग से वमन के रूप में किये जाने वाले संशोधन रूप कर्म को भी 'विरेचन' कहते हैं। विरेचन द्रव्यों के छः आश्रय हैं यथा—दूध, मूल, त्वचा, पत्र, पुष्प और फल। विरेचन द्रव्य छः प्रकार से क्रिया करने में समर्थ है।

संशमन चिकित्सा—

कषायशतानि, पञ्च कषाययोनयः, पञ्चविधं कषायकल्पनं, पञ्चाशन्महाकषाया इति संग्रहः ॥ ३ ॥

पांच सौ कषाय हैं कषायों की पांच जाति हैं। कषायों की कल्पना पांच प्रकार की है। पचास महाकषाय हैं, यह संक्षेप में कह दिया है।

षड्विरेचनशतानीति यदुक्तं तदिह संग्रहेणोदाहृत्य विस्तरेण कल्पोपनिषद्यनुव्याख्यास्यामः ॥ ४ ॥

'छः सौ विरेचन योग हैं' यह जो कहा है उसे यहां पर संक्षेप में कहेंगे। विस्तार से कल्प-उपनिषद् अर्थात् 'कल्प-स्थान' में व्याख्या करेंगे।

त्रयस्त्रिंशद्योगशतं प्रणीतं फलेपु, एकोनचत्वारिंशज्जीमूतकेपु योगाः, पञ्चचत्वारिंशदिक्ष्वाकुपु, धामार्गवः पष्टिधा भवति योगयुक्तः, कुटजस्त्वष्टादशधा योगमेति, कृतवेधनं पष्टिधा भवति योगयुक्तं, श्यामात्रिवृद्योगशतं प्रणीतं दशापरे चात्र भवन्ति योगाः, चतुरङ्गुलो द्वादशधा योगमेति, लोध्रं विधौ पोडशयोगयुक्तं, महावृक्षो भवति विंशतियोगयुक्तः, एकोनचत्वारिंशत्सप्तलाशङ्खिन्योर्योगाः, अष्टचत्वारिंशद्दन्तीद्रवन्त्योरिति पड्विरेचनशतानि ॥ ५ ॥

मदन फल के कल्प में १३३ विरेचन योग, 'जीमूतक' ( देवदाली ) फल के कल्प में ३९, ईक्ष्वाकु ( कडवी तुरई ) कल्प में ४०, धामार्गव ( बड़ी तुरई पीले फूल की, राज कोपातकी ) कल्प में ६०, कुटज ( कूड़े ) के फल कल्प में १८ प्रकार के, कृतवेधन ( कोपातकी ) के उपयोग में विरेचन योग ५०, इस प्रकार से ये वमन रूप विरेचन योग हैं। अब अधोगामी विरेचन योग कहते हैं—

श्यामा ( अरुणमूल ) की निशोथ और त्रिवृत् ( सफेद निशोथ ) कल्प के ११० योग, चतुरंगुल ( अमलतास ) कल्प के १२ प्रकार के योग, लोध्र विधि ( लोध्र कल्पों में विरेचन विधि ) के अन्दर १६ योग, महावृक्ष (स्नुही, सुधा वृक्ष) कल्प में २०, सप्तला (सातल) और शंखिनी ( शंखपुष्पी, यवतिक्ता ) के कल्प में ३९ और दन्ती (जमालगोटा ), द्रवन्ती ( आखुकर्णी ) के ४८ प्रकार के योग हैं। इस प्रकार से ६०० विरेचन योग बन जाते हैं।

पड्विरेचनाश्रया इति क्षीरमूलत्वक्पत्रपुष्पफलानीति ॥ ६ ॥

विरेचन क्रिया ओपधियों के छः ( अंगों में ) आश्रय हैं। यथा—क्षीर (दूध), मूल, त्वक्—त्वचा, पत्र, पुष्प और फल।

पञ्च कपाययोनय इति मधुरकपायोऽम्लकपायः कटुकपायस्तिक्तकपाय कपायकपायश्चेति तन्त्रे संज्ञा ॥ ७ ॥

'कपाय' की पांच योनि ( जातियां ) हैं। यथा—मधुरकपाय

( मधुर रस वाले पदार्थों से बनाया हुआ कषाय ), अम्लकषाय ( खट्टे रस वाले पदार्थों से बनाया हुआ कषाय ), कटुकषाय ( कडुवे रस वाले पदार्थों से तैय्यार किया कषाय ), तिक्तकषाय ( तीखे पदार्थों से तैय्यार किया हुआ कषाय ), कषायकषाय ( कसैले पदार्थों से तैय्यार किया हुआ कषाय) इस शास्त्र में 'कषाय' संज्ञा है, रस वाचक नहीं है ।

'लवण कषाय' नहीं है लवण रस से कषाय तैयार नहीं होता है ।

पञ्चविधं कषायकल्पनमिति तद्यथा स्वरसः कल्कः शृतः शीतः फाण्टः कषाय इति ॥ ८ ॥

कषाय कल्पन अर्थात् कषाय तैयार करने की विधि पांच प्रकार से है । यथा—स्वरस, कल्क, शृत, शीत और फाण्ट । कषाय शब्द सब के साथ संयुक्त है । इन में स्वरस में कल्क की अपेक्षा, कल्क में शृत की अपेक्षा से, शृत में शीत की अपेक्षा से, और शीत में फाण्ट की अपेक्षा से अधिक बल, सामर्थ्य और शक्ति है । इसलिये 'कषाय कल्पना' अर्थात् रोगी के लिये कषाय का विचार व्याधिबल, आतुरबल अर्थात् रोगी के सामर्थ्य को देखकर करना चाहिये । ये सब कषाय सब अवस्थाओं में उपयोगी नहीं होते अर्थात् बलवान् व्याधि या बलवान् रोगी में अल्प बल वाले या मध्यम बाले कषाय कार्य करने में समर्थ नहीं होते । इसी प्रकार अल्प बल की अवस्था में अधिक बल वाले कषाय कार्य करने में असमर्थ होते हैं ।

कषायों के लक्षण—

( यन्त्रप्रपीडनाद्द्रव्याद्रसः स्वरस उच्यते ।
यत्पिण्डं रसपिष्टानां तत्कल्कं परिकीर्तितम् ॥ ९ ॥
वह्नौ तु क्वथितं द्रव्यं शृतमाहुश्चिकित्सकाः ।
द्रव्यादापोथितात्तोये प्रतप्ते निशि संस्थितात् ॥ १० ॥
कषायो योऽभिनिर्याति स शीतः समुदाहृतः ।

क्षिप्तेऽष्णतोये मृदितं तत्फाण्टं परिकीर्तितम् ॥ ११ ॥ )

तेषां यथापूर्वं बलाधिक्यं, अतः कषायकल्पना व्याध्यातुरबलापेक्षिणी । नत्वेवं खलु सर्वाणि सर्वत्रोपयोगीनि भवन्ति ॥ १२ ॥

स्वरस कषाय—द्रव्य को कूट कर यंत्र प्रपीड़न अर्थात् यंत्र से वा हाथ आदि से दबा कर[1] जो रस निकलता है उसे 'स्वरस' कहते हैं कल्क कषाय—द्रव्य को शिला आदि पर पीस कर ( जो गोला बना लिया जाता है ) उसे 'कल्क' कहते हैं । श्रृत कषाय—द्रव्य को कूट कर यथा विधि द्रव मिला कर आग पर पकाने से जो किट्ट रहित सार भाग निकलता है उसे चिकित्सक 'श्रृत' कहते हैं । शीत कषाय—द्रव्य को कूट कर पानी में रात भर भिगो कर रखने से ) जो सार भाग (किट्ट भाग को छोड़कर) निकलता है उस द्रव भाग को 'शीत' कहते हैं । फाण्ट कषाय—द्रव्य को कूटकर गरम पानी में रखकर कुछ काल पीछे मलकर) जो किट्ट रहित सार भाग निकलता है, उसे 'फाण्ट' कहते हैं ।

पञ्चाशन्महाकषाया इति यदुक्तं तदनुव्याख्यास्यामः; तद्यथा—

पहिले जो यह कहा है कि पचास महाकषाय हैं, उसकी अब व्याख्या करते हैं जैसे—

जीवनीयो बृंहणीयो लेखनीयो भेदनीयः संधानीयो दीपनीय इति षट्कः कषायवर्गः,

( जीवनीय ) जीवन के लिये हितकारी आयुष्यवर्धक, ( बृंहणीय ) शरीर के बृंहण के लिये हितकारी, ( लेखनीय ) देह के कर्षण के लिये Liquefacient स्थूलता नाशक, (भेदनीय) भेदन शरीर से मल निकालने के लिये Purgative, (संधानीय) टूटे हुए को जोड़ने के लिये, (दीपनीय) अग्नि को बढ़ाने वाला (Stomachic) यह छः कषायों का एक वर्ग हुआ ।

---

१ यहां पर 'पुनः' शब्द के स्थान पर 'प्रतप्ते' पाठ 'जल्पकल्पतरु' में ठीक माना है । अर्थात् प्रातःकाल गरम कर लेना चाहिये ।

बल्यो वर्ण्यः कण्ठ्यो हृद्य इति चतुष्कः कषायवर्गः,

'बल्य' ( बल कारक Tonic ), वर्ण्य ( शरीर की कान्ति बढ़ाने वाला Cosametic ), 'कण्ठ्य' ( कण्ठ या गले के स्वर के लिये हितकारी ), 'हृद्य' ( हृदय के—मन के लिये हितकारी ), यह दूसरा चार कषायों का वर्ग है।

तृप्तिघ्नोऽर्शोघ्नः कुष्ठघ्नः कण्डूघ्नः कृमिघ्नो विषघ्न इति षट्कः कषायवर्गः,

'तृप्तिघ्न' ( तृप्ति अर्थात् श्लेष्म जनित विकार को नष्ट करने वाला ), 'अर्शोघ्न' ( अर्श रोग के लिये हितकारी Haemostotic ), कुष्ठघ्न ( कुष्ठ रोगनाशक Antiscorbutic ), कण्डूघ्न ( खाज़ नाशक Antipsoric ), 'कृमिघ्न' ( उदर के कृमि नाशक Anthelmiutic ), विषघ्न ( विषनाशक Antitoxic ), यह तीसरा छः कषायों का एक वर्ग हुआ।

स्तन्यजननः स्तन्यशोधनः शुक्रजननः शुक्रशोधन इति चतुष्कः कषायवर्गः।

स्तन्य जनन ( दूध बढ़ाने वाला Galactagogue ), स्तन्य-शोधन ( दूध का शोधन करने वाला Milk Improver ), शुक्र-जनन ( धातुवर्धक Spermatopoietic ), शुक्रशोधन ( धातु शोधक Semen Improver ), यह चौथा चार कषायों का एक वर्ग हुआ।

स्नेहोपगः स्वेदोपगो वमनोपगो विरेचनोपग आस्थापनोपगोऽनुवासनोपगः शिरोविरेचनोपग इति सप्तकः कषायवर्गः।

स्नेहोपग ( मार्दव कर Demulcent ), स्वेदोपग ( पसीना लाने वाला Diaphoretic ), वमनोपग ( वान्ति कारक Emetic ), विरेचनोपग ( मलनिःसारक Purgative ), 'आस्थापनोपग' ( रूक्ष वस्ति के लिये उपयोगी Enemata ), 'अनुवासनोपग' ( स्नेह-वस्ति

के लिये उपयोगी ), 'शिरोविरोचनोपग' ( नस्य के लिये उपयोगी Sternutatory ), यह पांचवां सात कषायों का एक वर्ग' हुआ।

छर्दिनिग्रहणस्तृष्णानिग्रहणो हिक्कानिग्रहण इति त्रिकः कषायवर्गः,

'छर्दि-निग्रहण' ( वमननाशक Anti Emetic ), तृष्णां-निग्रहण ( प्यास को नष्ट करने वाला Frigorific ), हिक्कानिग्रहण ( हिचकी नाशक Antisiugultus ), यह तीन कषायों का एक वर्ग हुआ।

पुरीषसंग्रहणीयः पुरीषविरजनीयो मूत्रसंग्रहणीयो मूत्रविरजनीयो मूत्रविरेचनीय इति पञ्चकः कषायवर्गः, ।

'पुरीषसंग्रहणीय' ( मल को घट्ट या स्तम्भ करने के लिये हितकारी Astringent ), 'पुरीषविरजनीय' ( दोष के कारण जब मल में उचित रंग नहीं आता इस के लिये हितकारी जैसे—कामला रोग में मल श्वेत रंग का आता है, पीलापन नहीं आता ), 'मूत्र संग्रहणीय' ( मूत्र को कम करने वाला Anti uretic ), 'मूत्रविरजनीय' ( मूत्र के रंग को ठीक करने वाला मूत्रशोधक ), 'मूत्रविरेचनीय' ( मूत्रवर्धक Diuretic), यह पांच कषायों का एक वर्ग हुआ।

कासहरः श्वासहरः शोथहरो ज्वरहरः श्रमहर इति पञ्चकः कषायवर्गः ।

'कासहर' ( खांसी के लिये हितकारी ), श्वासहर ( दमे के लिये हितकारी Antiasthmatic), शोथहर ( सूजन के लिये हितकारी ), ज्वरहर ( ज्वरनाशक Anti Pyretic ), श्रमहर ( थकावट को मिटाने वाला Refrigent ), यह पांच कषायों का एक वर्ग हुआ।

दाहप्रशमनः शीतप्रशमन उदर्दप्रशमनो ऽङ्गमर्दप्रशमनः शूलप्रशमन इति पञ्चकः कषायवर्गः ।

'दाहप्रशमन' (जलन को शान्त करने वाला), 'शीतप्रशमन' (ठंडक

को दूर करनेवाला Antialgide), 'उदर्द प्रशमन' (कोठ, छपाकी, त्वचा पर उठने वाले मोटे २ चकत्तों को शान्त करने वाला Curing Urticaria), 'अंगमर्द प्रशमन' ( अंगों की ऐंठन को दूर करने वाला Antispasmodic ), यह पांच कषायों का एक वर्ग हुआ ।

शोणितस्थापनो वेदनास्थापनः संज्ञास्थापनः प्रजास्थापनो वयःस्थापन इति पञ्चकः कषायवर्गः,

'शोणित-स्थापन' (रक्त रोधक Styptic), 'वेदना स्थापन' (पीड़ा नाशक Anodyne ), 'संज्ञास्थापन' ( चेतन करने वाला Restorative ), 'प्रजास्थापन' ( संततिजनक An-Ecbolic ), 'वयःस्थापन' ( आयु को टिकाने वाला ) यह पांच कषायों का एक वर्ग ।

इति पञ्चाशन्महाकषायाः, महतां च कषायाणां लक्षणोदाहरणार्थं व्याख्याता भवन्ति । तेषामेकैकस्मिन्महाकषाये दशदशावयविकान्कषायाननुव्याख्यास्यामः । तान्येव पञ्च कषायशतानि भवन्ति ॥ १३ ॥

इस प्रकार से पचास महाकषाय बनते हैं । महाकषाय के लक्षण और उदाहरण के लिये संक्षेप में कह दिये गये हैं । इन एक-एक महाकषायों में दस दस अवयवों वाले कषायों की व्याख्या आगे कहेंगे । इस प्रकार से पांच सौ कषाय बनते हैं । अर्थात् 'जीवनीय' आदि संज्ञा वाले पचास महाकषायों में से प्रत्येक 'जीवनीय' आदि संज्ञा वाले कषाय में दस-दस अवयव हैं । जैसे—

तद्यथा—जीवकर्षभकौ मेदा महामेदा काकोली क्षीरकाकोली मुद्गमाषपर्ण्यौ जीवन्ती मधुकमिति दशेमानि जीवनीयानि भवन्ति ॥ ( १ ) ॥

जीवक, ऋषभक, मेदा, महामेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, मुद्गपर्णी ( मूंग पर्णी ) माष पर्णी, जीवन्ती ( स्वर्णवल्ला ) और मधुक ( मुलहठी) ये दस जीवनीय (जीवनवर्धक) हैं ।

क्षीरिणी राजक्षवकं बला काकोली क्षीरकाकोली वाट्यायनी भद्रौदनी भारद्वाजी पयस्यर्ष्यगन्धा इति दशेमानि बृंहणीयानि भवन्ति ॥ ( २ ) ॥

क्षीरिणी ( दूधी ), राजक्षवक ( राई या दुग्धिया ), बला (खरैंटी) काकोली, क्षीरकाकोली, वाट्यायनी ( श्वेतबला-महाबला ) भद्रौदनी ( नागबला, पीतबला ), भारद्वाजा ( वनकपासी ), पयस्या ( विदारीकन्द ), ऋष्यगन्धा ( वृद्धदारक, विधारा ) ये दस बृंहणीय अर्थात् शरीर में वृद्धि करने वाले हैं ।

मुस्तकुष्ठहरिद्रादारुहरिद्रावचातिविषाकटुरोहिणीचित्रकचिरबिल्वहैमवत्य इति दशेमानि लेखनीयानि भवन्ति ॥ ( ३ ) ॥

मुस्त ( नागर मोथा ), कुष्ट ( कूठ ), हरिद्रा ( हल्दी ), वच ( घोड़ा वच ), अतिविषा ( अतीस ), कटु रोहिणी ( कुटकी ), चित्रक ( चीता मूल ), चिरविल्व ( करंज ), हैमवती ( श्वेत वच ), ये दस लेखनीय हैं, इन के घर्षण से त्वचा कुछ विदीर्ण होती है ।

सुवहार्कोरुबूकाग्निमुखीचित्राचित्रकचिरबिल्वशङ्खिनीसकुलादनीस्वर्णक्षीरिण्य इति दशेमानि भेदनीयानि भवन्ति ॥ ( ४ ) ॥

सुवहा ( त्रिवृत्, निशोथ ), अर्क ( आक दो प्रकार का है श्वेत और अरुण ), ऊरुबूक ( एरण्ड ), अग्निमुखी ( भिलावा ), चित्रा ( जमाल गोटे की जड़ ), चित्रक ( चीतामूल ), चिरविल्व ( करंज ), शंखिनी ( चोरपुष्पी ), सकुला दनी ( कटुकी ), और स्वर्णक्षीरी (सत्यानासी), ये दस भेदनीय अर्थात् मलोत्सर्जक हैं ।

मधुकमधुपर्णीपृश्निपर्ण्यम्बष्टकीसमङ्गामोचरसधातकीलोध्रप्रियङ्गुकट्फलानीति दशेमानि संधानीयानि भवन्ति ॥ ( ५ ) ॥

मधुक ( मुलहठी ), मधुपर्णी ( गिलोय ), पृश्निपर्णी ( पिठवन ), अम्बष्टकी ( पाठा ), समंगा ( वराहक्रान्ता या बला अथवा मजीठ ), मोचरस ( सिम्बल का गोंद ), धातकी ( धाय ), लोध्र (पठानी लोध),

प्रियंगु ( फूल प्रियंगु ), और कट्फल ( कायफल ) ये दस 'संधानीय' अर्थात् टूटी हुई अस्थि को जोड़ने वाले हैं ।

पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकशृङ्गवेराम्लवेतसमरिचाजमोदाभल्लातकास्थिहिङ्गुनिर्यासा इति दशेमानि दीपनीयानि भवन्ति॥(६)॥

इति षट्कः कषायवर्गः ॥ [ १ ] ॥

पिप्पली, पिप्पलीमूल, चव्य ( चविका ), चीतामूल, शृंगवेर ( सोंठ या अदरख ), अम्लवेतस, मरिच ( काली मिरच ), अजमोदा ( अजवायन ), भल्लातकास्थि ( भिलावे के बीज संशोधित ), हिंगु निर्यास (हींग), ये दस 'दीपनीय' अर्थात् भूख लगाने वाले अग्नि सन्दीपक हैं।

यह छः कषायों का एक वर्ग हुआ ।

ऐन्द्र्यृषभ्यतिरसर्ष्यप्रोक्तापयस्याश्वगन्धास्थिरारोहिणीबलातिबला इति दशेमानि बल्यानि भवन्ति ॥ ( ७ ) ॥

ऐन्द्री ( इन्द्रायण ), ऋषभी ( शूकशिम्बी, कौंच ), अतिरसा ( शतावरी ), ऋष्यप्रोक्ता ( मापपर्णी ), अश्वगन्धा ( असगन्ध ), स्थिरा ( शालपर्णी ), बला ( खरैटी ), अतिबला ( पीतबला ), ये दस 'बल्या' अर्थात् बलकारक हैं ।

चन्दनतुङ्गपद्मकोशीरमधुकमञ्जिष्ठासारिवापयस्यासितालता इति दशेमानि वर्ण्यानि भवन्ति ॥ ( ८ ) ॥

चन्दन ( लाल चन्दन ), तुंग ( पतंग, कुचन्दन अथवा कमल का केशर ), पद्मक ( पद्माख ), उशीर ( खस ), मधुक ( मुलहठी ), मंजिष्ठा ( मजीठ ), सारिवा ( अनन्तमूल ), पयस्या ( विदारी कन्द ), सिता ( मिश्री ) और लता (दूब) ये दस 'वर्ण्य' अर्थात् वर्णकारक, वर्ण बढ़ाने वाले हैं । [1]

1. जल्पकल्पतरु में 'लता' का अर्थ मंजीठ किया है । परन्तु मंजीठ का कथन भी इस में है, अतः दूब अर्थ ही उचित है ।

सारिवेक्षुमूलमधुकपिप्पलीद्राक्षाविदारीकैटर्यहंसपदीबृहतीकण्टकारिका इति दशेमानि कण्ठ्यानि भवन्ति ॥ ( ९ ) ॥

सारिवा ( अनन्तमूल ), इक्षुमूल ( ईख की जड़ ), मधुक ( मुलहठी), पिप्पली, द्राक्षा (किशमिश), विदारी (कन्द), कैटर्य (कायफल), हंसपदी ( मण्डूकपर्णी या ब्राह्मी ), बृहती ( बड़ी कटेरी ), कण्टकारिका ( छोटी कटेरी ) ये दस औषधियां 'कण्ठ' स्वर के लिये हितकारी हैं।

आम्राम्रातकलिकुचकरमर्दवृक्षाम्लाम्लवेतसकुवलबदर-दाडिम-मातुलुङ्गानीति दशेमानि हृद्यानि भवन्ति ॥ ( १० ) ॥

इति चतुष्कः कषायवर्गः ॥ [ २ ] ॥

आम्र (आम), आम्रातक ( अम्बाड़ा, पनिम्रिया ), लिकुच ( लकुच, डहू, बड़हल ), करमर्द ( करौंदा ), वृक्षाम्ल ( इमली ), अम्लवेतस, कुवल ( बड़े बेर ), बदर, ( झाड़ी का बेर ), दाडिम ( अनार ), मातुलुंग ( बिजौरा ) ये दस 'हृद्य' अर्थात् हृदय के लिये हितकारी हैं।

यह चार कषायों का एक वर्ग समाप्त हुआ।

नागरचित्रकचव्यविडङ्गमूर्वागुडूचीवचामुस्तपिप्पलीपटोलानीति दशेमानि तृप्तिघ्नानि भवन्ति ॥ ( ११ ) ॥

नागर ( सोंठ ), चित्रक ( चीतामूल ), चव्य ( चविका ), विडंग ( वायविडंग ), मूर्वा ( मोरवेल ), गुडूची ( गिलोय ); वचा (वच), मुस्त ( नागर मोथा ), पिप्पली, पटोल (परवल) ये दस 'तृप्तिघ्न' अर्थात् श्लेष्मा जनित तृप्ति को नाश करने वाली हैं।

कुटजबिल्वचित्रकनागरातिविषाभयाधन्वयासकदारुहरिद्रावचा-चव्यानीति दशेमान्यर्शोघ्नानि भवन्ति ॥ ( १२ ) ॥

कुटज ( कुड़ा ), बिल्व ( बेलगिरी ), चित्रक ( चीतामूल ), नागर ( सोंठ ), अतिविषा ( अतीस ), अभया ( बड़ी हरड़ ), धन्वयासक ( धमासा ), दारु हरिद्रा ( दारुहल्दी ) वच, और चव्य ( चविका ) ये दस औषधियां 'अर्शोघ्न' अर्थात् बवासीर रोग के नाशक हैं।

खदिराभयामलकहरिद्रारुष्करसप्तपर्णारग्वधकरवीरविडङ्गजातिप्रवाला इति दशेमानि कुष्ठघ्नानि भवन्ति ॥ ( १३ ) ॥

खदिर ( खैर ), अभया ( जंगी हरड़ ), आमलक ( आंवला ), हरिद्रा ( हल्दी ), अरुष्कर ( भिलावा ), सप्तपर्ण ( सातवन ), आरग्वध ( अमलतास ), करवीर ( कनेर ), विडंग ( वायविडंग ) और जाति प्रवाल ( चमेली के नवीन कोमल पत्ते ) ये दस 'कुष्ठघ्न' अर्थात् कोढ़ रोग के नाशक हैं।

चन्दननलदकृतमालनक्तमालनिम्बकुटजसर्षपमधुकदारुहरिद्रामुस्तानीति दशेमानि कण्डूघ्नानि भवन्ति ॥ ( १४ ) ॥

चन्दन ( लाल चन्दन ), नलद ( जटामांसी ), कृतमाल ( कर्णिकार, अमलतास ), नक्तमाल ( करंज ), निम्ब ( नीम के पत्ते ), कुटज ( कूटे की छाल ); सर्षप ( सरसों ), मधुक ( मुलहटी ); दारु हरिद्रा ( दारु हल्दी ), और मुस्ता ( नागर मोथा ) ये दस औषधियां 'कण्डूघ्न' अर्थात् खाज नाशक हैं।

अक्षीवमरिचगण्डीरकेबुकविडङ्गनिर्गुण्डीकिणिहीश्वदंष्ट्रावृषपर्णिकाखुपर्णिका इति दशेमानि क्रिमिघ्नानि भवन्ति ॥ ( १५ ) ॥

अक्षीव ( सहजन ), काली मरिच, गण्डीर ( थोर या जिमीकन्द ), केबुक ( गोखरू ), किणिही ( अपामार्ग या कटभी ) विडंग ( वाय विडंग ), निर्गुण्डी ( सम्भालु ), वृषपर्णी ( आखुपर्णी का भेद, कोई तुलसी का भेद मानते हैं ) आखुपर्णिका ( मूसाकानी ) ये दस कृमिघ्न अर्थात् कृमिनाशक हैं।

हरिद्रामञ्जिष्ठासुवहासूक्ष्मैलापालिन्दीचन्दनकतकशिरीषसिन्धुवारश्लेष्मातका इति दशेमानि विषघ्नानि भवन्ति ॥ ( १६ ) ॥

इति षट्कः कषायवर्गः ॥ [ ३ ] ॥

हरिद्रा ( हल्दी ), मंजिष्ठा ( मजीठ ), सुवहा ( रास्ना ), सूक्ष्मैला ( छोटी इलायची ), पालिन्दी ( काली सारिवा ), चन्दन (लाल चन्दन),

कतक (निर्मली का जल को शोधन करने वाला फल), शिरीष (सिरस), सिन्धुवार ( सम्भालु, निर्गुण्डी ), श्लेष्मातक (लिसोड़ा), ये दस 'विषघ्न' अर्थात् विषनाशक हैं ।

यह छः का एक 'कषाय वर्ग' हो गया ।

वीरणशालिषष्टिकेक्षुवालिकादर्भकुशकाशगुन्द्रेत्कटकत्तृणमूलानीति दशेमानि स्तन्यजननानि भवन्ति ॥ ( १७ ) ॥

वीरण (खस), शालि (हेमन्त ऋतु में पकने वाले धान्य का चावल), षष्टिक ( साठी चावल ), ईक्षुवालिका ( ईख ), दर्भ ( दाभ ), कुश ( कुशा ), काश ( सरकन्डा ), गुन्द्रा (गिलोय), इत्कट (वोरू, ईकड़ी), कण ( रोहिष तृण ) ये दस 'स्तन्य-जनन' अर्थात् दूध बढ़ाने वाले हैं ।

पाठामहौषधसुरदारुमुस्तमूर्वागुडूचीवत्सकफलकिराततिक्तकटुरोहिणीसारिवा इति दशेमानि स्तन्यशोधनानि भवन्ति ॥ ( १८ ) ॥

इन में गिलोय को छोड़कर सब के मूल काम में लाने चाहिये । पाठा ( पाढ़ल ), महौषध ( सोंठ ), सुरदारु ( देवदारु ), मुस्त ( नागर मोथा ), मूर्वा ( मोर वेल, मोरट ), गुडूची ( गिलोय ), वत्सक फल ( इन्द्र जौ ), किराततिक्तक ( चिरायता ), कटुरोहिणी ( कुटकी ), सारिवा ( अनन्त मूल ) ये दस 'स्तन्यशोधन' अर्थात् माता के दूध को शुद्ध करने वाले हैं ।

जीवकर्षभककाकोलीक्षीरकाकोलीमुद्गपर्णीमाषपर्णीमेदावृद्धरुहाजटिलाकुलिङ्गा इति दशेमानि शुक्रजननानि भवन्ति ॥ ( १९ ) ॥

जीवक, ऋषभक, काकोली, क्षीर काकोली, मुद्गपर्णी ( मूंगपर्णी ), माषपर्णी ( उड़दपर्णी ), मेदा, वृद्धरुहा ( शतावारी या विधारा ), जटिला ( जटामांसी ), कुलिंग ( कुलिंग पक्षी का मांस या दूध ), ये दस 'शुक्रजनक' अर्थात् वीर्य धातु के वर्धक होते हैं । [1]

---

१. ( १ ) जीवक, ऋषभक, मेदा-महामेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, ऋद्धि वृद्धि इन के स्थान पर परिभाषा आदेश से, शतावरी, विदारीकन्द,

कुष्ठैलवालुककट्फलसमुद्रफेनकदम्बनिर्यासेक्षुकाण्डेक्ष्विक्षुरकवसुकोशीराणीति दशेमानि शुक्रशोधनानि भवन्ति ॥ ( २० ) ॥

इति चतुष्कः कषायवर्गः ॥ [ ४ ] ॥

कुष्ठ ( कूठ ), एलवालुक ( ऐलेय, एलावालुक, तेजवल ), कट्फल ( कायफल ), समुद्रफेन ( समुद्र झाग ), कदम्ब ईक्षु ( गन्ना ), काण्डेक्षु ( काश की जड़ ), ईक्षुरक ( ताल मखाना ); वसुक ( वकुल पुष्प, शिवमल्लिका ), और उशीर ( खस की जड़ ) ये दस 'शुक्रशोधन' अर्थात् वीर्य धातु को शुद्ध करने वाले हैं ।

यह चार का एक कषाय वर्ग होता है ।

मृद्वीकामधुकमधुपर्णीमेदाविदारीकाकोलीक्षीरकाकोलीजीवकजीवन्तीशालपर्ण्य इति दशेमानि स्नेहोपगानि भवन्ति ॥ ( २१ ) ॥

मृद्वीका ( बड़ी दाख ), मधुक ( मुलहटी ), मधुपर्णी ( गिलोय ), मेदा, विदारी ( विदारी कन्द ), काकोली, क्षीरकाकोली, जीवक, जीवन्ती ( स्वर्ण वल्ली ), शालपर्णी ये दस 'स्नेहोपग' अर्थात् शरीर में कोमलता और चिकनाई उत्पन्न करती हैं ।

शोभाञ्जनकैरण्डार्कवृश्चीरपुनर्नवायवतिलकुलत्थमाषबदराणीति दशेमानि स्वेदोपगानि भवन्ति ॥ ( २२ ) ॥

शोभांजन ( सहजन ), एरण्ड, अर्क ( आक ), वृश्चीर ( श्वेत पुनर्नवा ), पुनर्नवा ( रक्त पुनर्नवा ), यव ( जौ ), तिल, कुलत्थ ( कुलथी ), माष ( उड़द ), बदर ( झाड़ी के बेर ) ये दस ओषधियां 'स्वेदोपग' अर्थात् शरीर में पसीना लाने वाली हैं ।

मधुमधुककोविदारकर्बुदारनीपविदुलबिम्बीशणपुष्पीसदापुष्पीप्रत्यक्पुष्पा इति दशेमानि वमनोपगानि भवन्ति ॥ ( २३ ) ॥

---

अश्वगन्धा और वाराही कन्द प्रयोग करने चाहियें । ( २ ) कुलिंग शब्द धन्वन्तरि निघन्टु में, 'विष्किर' पक्षियों के लिये और ससार्थकों में दूर्वा के लिये आया है ।

मधु ( शहद ), मधुक ( मुलहठी ), कोविदार ( लाल कचनार ), कुर्बुदार ( श्वेत कचनार ), नीप ( कदम्ब ), विदुल ( जल वेतस ), बिम्बी (बिम्ब फल), शणपुष्पी (वृहत्पुष्पी), सदापुष्पी (आक), प्रत्यक्पुष्पी ( अपामार्ग, चिरचिटा ) ये दस 'वमनोपग' अर्थात् वमनकारक हैं ।

द्राक्षाकाश्मर्यपरूषकाभयामलकविभीतककुवलबदरकर्कन्धूपीलू-नीति दशेमानि विरेचनोपगानि भवन्ति ॥ ( २४ ) ॥

द्राक्षा ( किशमिश ), काश्मरी ( गम्भारी ), परुषक ( फालसा ), अभया ( जंगी हरड़ ), आमलक ( आंवला ), विभीतक ( वहेड़ा ), कुवल ( बड़ा बेर ), बदर ( वृक्ष का बेर ), कर्कन्धू ( झाड़ी का बेर ), पीलू ( गुड़फल विरेचन फल ) ये दस 'विरेचनोपग' अर्थात् विरेचक हैं ।

त्रिवृद्बिल्वपिप्पलीकुष्ठसर्षपवचावत्सकफलशतपुष्पामधुकमदन-फलानीति दशेमान्यास्थापनोपगानि भवन्ति ॥ ( २५ ) ॥

त्रिवृत् ( निशोथ ), बिल्व ( बेलगिरी ), पिप्पली, कुष्ट ( कूठ ), सर्षप ( सरसों ), वच, वत्सक फल ( इन्द्र जौ ), शतपुष्पा (सौंफ), मधुक ( मुलहठी ) मदनफल ( मैनफल ) ये दस 'आस्थापनोपग' अर्थात् रूक्ष वस्ति के लिये उपयोगी हैं ।

रास्नासुरदारुबिल्वमदनशतपुष्पावृश्चीरपुनर्नवाश्वदंष्ट्राग्निमन्थ-श्योनाका इति दशेमान्यनुवासनोपगानि भवन्ति ॥ ( २६ ) ॥

रास्ना, सुरदारु ( देवदारु ), बिल्व ( बेलगिरी ), मदन (मैनफल), शतपुष्पा ( सौंफ ), वृश्चीर ( श्वेत पुनर्नवा ), पुनर्नवा ( रक्त पुनर्नवा), श्वदंष्ट्रा ( गोखरू ), अग्निमन्थ ( अरणी की छाल ), श्योनाक ( टेंटू की छाल ) ये दस 'अनुवासनोपग' अर्थात् स्नेह वस्ति के लिये उपयोगी हैं ।

ज्योतिष्मतीक्षवकमरिचपिप्पलीविडङ्गशिग्रुसर्षपापामार्गतण्डुल-श्वेतामहाश्वेता इति दशेमानि शिरोविरेचनोपगानि भवन्ति ॥(२७)॥

इति सप्तकः कषायवर्गः ॥ [ ५ ] ॥

ज्योतिष्मति ( माल कंगनी ), क्षवक ( नकछिंकनी ), भूतकेशी

Myriagyne Lomeginosus ), मरिच, पिप्पली, विडंग ( वाय-विडंग ), शिग्रु ( सहजन ), सर्षप ( सरसों ) अपामार्ग तण्डुल ( चिरचिटे के चावल ), श्वेता ( अपराजिता या शरपुंख ), और महा श्वेता ( श्वेता का भेद ) ये दस 'शिरो-विरेचनोपग' अर्थात् शिरोविरेचन के लिये उपयोगी हैं।

यह सात का एक 'कषायवर्ग' हुआ।

जम्ब्वाम्रपल्लवमातुलुङ्गाम्लबदरदाडिमयवयष्टिकोशीरमृल्लाजा इति दशेमानि छर्दिनिग्रहणानि भवन्ति ॥ ( २८ ) ॥

जम्बु ( जामुन ); और आम्र ( आम ), इनके पल्लव ( पत्ते ), मातुलुंग ( बिजौरिया नींबू ), अम्ल बदर ( खट्टे बेर, मीठे नहीं ), दाडिम ( अनार ), यव ( जौ ), यष्टिका ( मुलहठी ), उशीर ( खस ) मृत् ( सौराष्ट्र देश की मिट्टी ), और लाजा ( खीलें ) ये दस 'छर्दि निग्रहण' वमन को रोकती हैं।

नागरधन्वयासकमुस्तपर्पटकचन्दनकिराततिक्तकगुडूचीह्रीवेर-धान्यकपटोलानीति दशेमानि तृष्णानिग्रहणानि भवन्ति ॥(२९)॥

नागर ( सोंठ ), धन्वयासक ( धमासा ), मुस्त ( नागरमोथा ), पर्पटक ( पित्तपापड़ा, शाहतरा ), चन्दन ( लालचन्दन ), किरात तिक्तक ( चिरायता ), गुडूची ( गिलोय ), ह्रीबेर ( नेत्रबाला ), धान्यक ( धनिया ), पटोल ( परवल ) ये दस ओषधियां 'तृष्णानिग्रहण' अर्थात् प्यास को रोकने वाली हैं।

शठीपुष्करमूलबदरबीजकण्टकारिकाबृहतीवृक्षरुहाभयापिप्पली-दुरालभाकुलीरशृङ्ग्य इति दशेमानि हिक्कानिग्रहणानि भवन्ति (३०)
इति त्रिकः कषायवर्गः ॥ [ ६ ] ॥

शठी ( कचूर ), पुष्करमूल ( पोहकरमूल ), बदरी बीज ( बेर के बीज, गुठली ), कन्टकारिका ( छोटी कंटेरी ), बृहती ( बड़ी कंटेरी ), वृक्षरुहा ( बन्दा, यह एक पेड़ पर ही पौधा उत्पन्न हो जाता है ), अभया

( जंगी हरड़ ), पिप्पली, दुरालभा ( धमासा ), कुलीरशृंगी ( काकड़ा सींगी ) ये दस 'हिक्कानिग्रहण' अर्थात् हिचकी को शमन करती हैं ।

यह तीन का एक 'कषाय वर्ग' हुआ ।

प्रियङ्ग्वनन्ताम्रास्थिकट्वङ्गलोध्रमोचरससमङ्गाधातकीपुष्पपद्मापद्मकेशराणीति दशेमानि पुरीषसंग्रहणीयानि भवन्ति॥(३१)॥

प्रियंगु ( फूल प्रियंगु ), अनन्त ( अनन्तमूल ), आम्रास्थि ( आम की गुठली ), कट्वंग ( श्योनाक, टेंटू की छाल ), लोध्र ( पठानी लोध ), मोचरस ( सिम्बल का गोंद ), समंगा ( मंजीठ ), धातकी पुष्प ( धाय के फूल ), पद्मा ( भार्गी ), पद्म केशर ( कमल का केशर ), यह दस 'पुरीष संग्रहण' अर्थात् मल को रोकने वाले हैं ।

जम्बुशल्लकीत्वक्कच्छुरामधुकशाल्मलीश्रीवेष्टकभृष्टमृत्पयस्योत्पलतिलकणा इति दशेमानि पुरीषविरजनीयानि भवन्ति॥ ( ३२ ) ॥

जम्बु ( जांमुन ), शल्लकी ( शिल्हक, सल्ल की छाल ), कच्छुरा ( कौंच या धमासा ), मधूक ( महुवे की छाल ), शाल्मली ( सिम्बल का गोंद ), श्रीवेष्टक ( धूप ), भृष्टमृत् ( अग्नि के जलाने से जली हुई मिट्टी, चूल्हे की मिट्टी ), पयस्या ( विदारी कन्द ), उत्पल ( नील कमल ), तिल कण ( तिल चावल, कूटे हुए तिल ), ये दस 'पुरीष विरजनीय' अर्थात् मल के दूषित रंग को बदलने वाले हैं ।

जम्ब्वाम्रप्लक्षवटकपीतनोदुम्बराश्वत्थभल्लातकाश्मन्तकसोमवल्का इति दशेमानि मूत्रसंग्रहणीयानि भवन्ति ॥ ( ३३ ) ॥

जम्बु ( जामुन ), आम्र ( आम ), प्लक्ष ( पिलखन ), वट ( बड़ ), कपीतन ( पारस पीपल ), उदुम्बर ( गूलर ), अश्वत्थ ( पीपल ), भल्लातक ( भिलावा ), अश्मन्तक ( आम्ल लोटक, शैलेय ), सोमवल्क (खैर), ये दस 'मूत्र-संग्रहण' अर्थात् मूत्र को कम करते हैं ।

पद्मोत्पलनलिनकुमुदसौगन्धिकपुण्डरीकशतपत्रमधुकप्रियङ्गुधातकीपुष्पाणीति दशेमानि मूत्रविरजनीयानि भवन्ति ॥ ( ३४ ) ॥

